जैनधर्ममें मोक्षप्राप्ती, ज्ञान, क्रिया, दोनुसें होती हैं, कोई क्रियाकों उत्थापके ग्यानकों मानते हैं, तो कोई ग्यानकों उत्थापके क्रियाको मानते हैं, ऐसे जो एकांतिक है उन सर्वकों जैनीलोक मिथ्यात्वी कहते हैं, इत्यादि संपूर्ण जैन धर्मका स्वरूप, तथा ईश्वरका स्वरूप, तथा जैनकुलाचारका स्वरूप तो बडे बडे जैनसिद्धांतोंमें हेतु, युक्ति, प्रमाण, दृष्टांत, करके विस्तारसें लिखे हुवे है, जिसमें बहुतसे तो जैनआचार, जैनजोतष, जैननीतिके ग्रंथ, कित नेक वरषोंसें अन्यमति म्लेछादिक केई राजावोंके अनीतिके सबबसें विछेद तुल्य होगए है, तथापि आवश्यक सुत्र, आचारदिनकरादि अनेक आचार ग्रंथ प्रसिद्ध है, जिससें जो विद्धजन पुरुष है सो तो सपूर्ण जैनआचारकों जान शक्ते हैं, परंतु व्याकरणादि वोधरहित सामान्य वर्गवाले सर्व वाल मित्रोंकों उस ग्रंथोंसें अपना सपूर्ण आचारका जाणपणा नहि हो सक्ता है, इसी हेतुसें मेनें मेरी अल्पमति प्रमाणें बहुत प्रयास करके सर्व जैन लोकोंके अवश्य जाणनें, सीखनें, करनें, लायक जैनआचार, तथा जैन इतिहास, इस रत्नसागरका दूसरा भागमें छपाके प्रशिद्ध किया है, यद्यपि इसमें सघकी मदत प्रथम मिलेविगर, कितनेक ठिकाणे सुधारा, वधाराकी आवश्यकता, रहगई हैं, तथापि सर्व जैनधर्म रागियोंके अवश्य उपियोगी पुस्तक है, इससेती मेरेकों आशा है, कि गुणग्राही धर्मउद्योतक पुरुष, अवश्य इस पुस्तककों लेकर अपनेपास रक्खेंगे और ग्यानवृद्धी खाते पाच पंचवीस पुस्तक इकठीलेकर जैनशालाउमें शीखनेंवाले लडकोंकों तथा साधु साधर्मियोंकों देकर पाठशालाकों मदत देवेंगे, और सर्व ठिकाणें अपना धर्म इतिहासकों प्रवर्त्तन करके मेरा परिश्रम सफल करेंगे, अल विस्तरेण ॥ शुभंभवतु, कल्याणमस्तु ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ मनमोहन पारस मिल्यो । मोहनगुण सुखकंद ॥<br>
मोहनी मूरत देखके । मोहनचित आनद ॥ १ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ पारसप्रभुके नामसें । सहुसकट मिटजाय ॥<br>
ईतउपद्रव भयटले । मोहनगुण प्रगटाय ॥ २ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ गुरुदीपक गुरुदेवता । गुरुविनघोर अधार ॥<br>
जे गुरुवाणी वेगला । रडवडिया ससार ॥ ३ ॥ ※ ॥

॥※॥ रत्नसागर दूसरा भाग प्रसिद्ध करते जो धर्मरागी जैनसज्जनोंनें प्रथम पुस्तकों लेके मदत दीवी है, जिनोका ग्यानवृद्धी उपकारार्थ मान्यसें नाम प्रकाश करते हैं ॥

१०१ वाफणासेठ श्री जुहारमलजी गेगमलजी, उदेपुर ॥
३१ तत्वदीपक मोहन ममली ॥ वीकानेर ॥
२५ वाबू राय श्री कालिकादासजी वदरीदासजी वहादुर, कलकत्ता॥
२१ वाबू राय श्री प्रतापसिंहजी धनपतिसिंहजी वहादुर, अजीमगज॥

## ॥※॥ पुस्तक मिलनेका ठिकाना ॥※॥

॥ १ ॥ मु । वीकानेर, ठि । वडे उपाशरेपासे, जैनलक्ष्मीशाला, पुज्य उपाध्याय श्री लक्ष्मीप्रधानजीगणिः प । मुक्तिकमल मुनिः ॥ ※ ॥

॥ २ ॥ मु । कलकत्ता, ठि । अफीमचौरस्तै ६२ न० जैन विद्याशाला प । जयचद मुनिः पं । रावतमलमुनिः ॥ ※ ॥

॥ ३ ॥ मु । मुंवई, ठि । विचला भुयवाडामें, श्री चितामणजीके मदिरमें जैनपाठशाला, पण्डित धर्मचद कल्याणचदपासे ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ये तीन ठिकाणोंमेंसें, कोई ठिकाणें ऊपर लिख्येमुजव पत्र देनेसें पुस्तक भेजनेमें आवेगा, ये तीनों ठिकाणें, तत्वदीपक मोहनममली, तरफसें जैनपाठशाला स्थापन है ॥ इनमें औरभी अनेक जातकी जैन छपैकी पुस्तकों तैयार मिलती हैं सो सूचीपत्र मगायके देख लेना ॥

## ॥※॥ पुस्तकोंके नाम ॥※॥

| | रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|
| ॥ १ ॥ रत्नसागर प्रथम भाग | ५ | ० | ८ |
| ॥ २ ॥ रत्नसागर दूसरा भाग | २ | ८ | ६ |
| ॥ ३ ॥ आचाररत्नाकर प्रथम प्रकाश | २ | ० | ४ |
| ॥ ४ ॥ आचाररत्नाकर दूसरा प्रकाश | १ | ४ | ४ |
| ॥ ५ ॥ खरतर राई देवशी प्रतिक्रमण | ० | ६ | ॥- |
| ॥ ६ ॥ स्तवनावली दूसरा भाग | ० | ४ | ॥- |
| ॥ ७ ॥ खरतर पाच प्रतिक्रमण | १ | ० | ४ |

# ॥ अथ संक्षिप्त जैन इतिहास लि० ॥

॥ ※ ॥ अब आचार रत्नाकरका दूसरा प्रकाशमें पाठक गणके उप कारार्थ जैन धर्मका स्वरूप प्रश्नोत्तरकी रीतसें लिखता हुं ॥※॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) जैन धर्म कबसें प्रशिद्ध हुवा ॥ ॥※॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) जैन धर्म अनादि कालसे प्रशिद्ध है ॥※॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) जैन लोक जगत्का स्वरूप किस तरे मानते है ॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) द्रव्यार्थिक नयके मतसें, जैनलोक, जगत्का स्वरूप शाश्वता ( अर्थात् ) हमेशा प्रवाहसे ऐसाही मानते हैं । अनादि कालसें उत्कृष्ट, हीन, कालमुजब चढाव उतार स्वरूप चला आता है ॥ कोई इस ससारकी, सृष्टीकी रचना करनेवालेको जैनी लोक न मानते हैं ॥※॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) अन्य मतवाले कहते हैं ( कि ) जैन धर्मवाले सृष्टी कर्त्ता ईश्वरको न मानते हैं, इस सेती नास्तिक है ( सो ) जैनी लोक ईश्वर मानते हैं, या नहि ॥ ॥ ※ ॥ ॥※॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) जो जैन धर्मको नास्तिक कहते हैं ( सो ) नास्तिक हो सक्ते हैं ( क्यु कि ) सर्व मतवाले अन्य २ प्रमाणसें, अन्य २ ईश्वर कृत लोकरचना कहते हैं ॥ ( परतु ) सत्य प्रमाणसें कोई ईश्वरकी करी सृष्टी सिद्ध नहि हो सक्ती है ( विचारना चाहिये ) लोकरचना तो एक ( और ) ब्रह्मा, विष्णु, महेश्वरादिक, ईश्वर, रचनेवाले बहुत हुए ॥ इससेती, एकके मतसें, एकका मत झूठा होता, सब झूठे हुये ( और ) यहीबात अंतमें सिद्ध हुई, कि जगत् रचना अनादि है । इससें जगत्कर्त्ता ईश्वर कोई नहि ( और ) जो ईश्वर नाम धारके राग, द्वेषमें, मग्न होकर रातदिन जगत् विटंबणामे फसरहे हैं । आपसमें लड रहे हैं । (तथा) अ ठारे दूषणों करके सहित समाफक ) चरित्र करनेवालोंको जैनवाले

देवगतिमें मानतेहें (और) जो ईश्वर, अनत अपना आत्मगुणामें मग्न है (तथा) शातिस्वरूप धारक हे, रागद्वेषादिक अठारै दूषणो करके रहित है। लोकालोक त्रिकाल विषय पदार्थकों जाणनेंवाले हे। ससारमें आवा गमन रहित, हमेशा सिद्धिस्थानकमें विराजमान है (ऐसा ईश्वरकों जैनधर्मवाले ईश्वर मानते हे) ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥※॥ प्रश्न' ॥ जैनधर्मवाले ईश्वर मानते हे सो ईश्वरके कितने नाम हैं ॥

॥ ※ ॥ (उत्तर) ॥ अनतकालमें, अनते तीर्थकर, परमात्मगुण पायके सिद्धिस्थानककों प्राप्त ज्ञए हें, ॥ इस अपेक्षायें तो अनतनाम है (परतु) सर्वके गुणकी तुल्यतापणे समुच्चय, सत्यार्थ गुणयुक्त नाम १००८ हें ॥ सो हजार नामको स्तोत्र, रत्नसागर प्रथम ज्ञागमें लिखा है ॥ (फेर) समुच्चय २४ नाम जैन ईश्वरका हेमकोशादिक ग्रथमें प्रशिद्ध ह (यथा) अर्हन् १॥ जिनः २ पारगत ३ त्रिकालवित् ४। क्षीणाष्टकर्म्मा ५ परमेष्टय ६ धीश्वरः ७। सन्नुः ८ स्वयन्नु ९ ज्ञगवान् १० जगत्प्रज्ञु ११। स्तीर्थकर १२ स्तीर्थकरो १३ जिनेश्वरः १४ ॥१॥ स्याद्वाद्य १५ ज्ञयद' १६ सर्वाः १७। सर्वज्ञः १८ सर्वदर्शि १९ केवलीनौ २०। देवाधिदेव २१ बोधिदः २२। पुरुषोत्तम २३ वीतरागाप्ता २४ ॥ २ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (प्रश्न.) ॥ जैनलोक अनादि अनतकालमें एक ईश्वर मानते ह (वा) अनत इश्वर मानते हें ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (उत्तर) ॥ एकज्ञी मानते हें (और) अनेकज्ञी मानते हें॥

॥ ※ ॥ (प्रश्नः) ॥ एककेसें मानते हें ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (उत्तर) ॥ रागद्वेषरहित, परमात्मगुण, अक्षयसुख संपदा, ज्ञाव, सबके तुल्य होनेसें एक ईश्वर गुणयुक्त नाम मानते हें ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (प्रश्नः) ॥ अनेक केसे मानते हें ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (उत्तर) ॥ द्रव्य, क्षेत्र, कालकी, अपेक्षायें अनत सिद्धज्ञए। इससेती अनत इश्वर मानते हें ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (प्रश्नः) ॥ जैनलोक कालचक्रका स्वरूप किसतरै मानते हें ॥

॥ ※ ॥ (उत्तर) ॥ कालचक्रका दो ज्ञेद मानते हें। १ अवसर्पणीकाल। २ उत्सर्पणीकाल ॥ ※ ॥ ॥※॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) ॥ अवसर्पणीकाल किसकों कहते हैं ( और ) इसका क्या प्रमाण है । कितना भेद है ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥※॥(उत्तर) दस कोडा कोड सागरोपमको अवसर्पणी काल होता है॥ इसका ६ हिस्सा है ( अर्थात् ) जिसकों जैनी ६ आरे कहते हैं ॥ इस कालके ६ आरोमें अच्छी वस्तुवोंकी दिन दिन हानी होती चली जाती है॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) ॥ उत्सर्पणी काल किसकों कहते हैं ( और ) क्या स्वरूप है। कितना प्रमाण है ॥ ※ ॥

॥※॥ (उत्तर) ॥ दश कोडाकोड सागरोपमका एक उत्सर्पणी काल होता है इसका पिण ६ आरा है । इस कालके ६ हिस्सोमें दिन२ अच्छी वस्तुवोंकी वृध्दी होती चली जाती है(तथा)एक सागरोपममें असख्याता वर्ष होता है। ( जब ) उत्सर्पणीकाल उतरे, तब अवसर्पणीकाल सरू हुवे ( और ) जब अवसर्पणी काल उतरे, तव उत्सर्पणीकाल सरू हुवे। ऐसें २० कोडाकोड सागरोपम प्रमाणें एक कालचक्र होता है ॥ अतीतकालमें, ऐसे कालचक्र अनते व्यतीत हो गए हैं ( और ) आगु अनते व्यतीत हुवेंगे । (इसीमाफक) अनादि अनत कालतक इस जगत्रकी चढाव उतार व्यवस्था चलती रहेगी ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) अवसर्पणी, उत्सर्पणी कालके, ६ आराका क्या नाम है ( और ) क्या स्वरूप है । कितना २ प्रमाण है ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) ॥ अवसर्पणी कालको पहलो आरो, सुखम सुखमा नामें, चार कोडाकोड सागरोपम प्रमाण होता है ( इस कालमें ) भरत क्षेत्रकी जमीन अत्यत सुदर, बहुत रमणीक, सोनेंकेथाल समान बराबर थी। (और) इसमें मनुष्य, तथा सर्वजीव जानवर, बडे सरलस्वभावी अल्प काम, क्रोध, मोह, राग द्वेषवाले होते थे ( प्रायें ) नीरोग सरीरवाले सुंदर रूपवान होते थे । दशजातिके कल्पवृक्षोंसें, अपनें खानें पीनें वस्त्र घरादिकका सब मनोरथ पूरण करते थे ( और ) एक लडका, एक लडकी दोनुका युगल जन्मते थे । जब वे युवान अवस्थाकों प्राप्त होते थे (तब) युगल जनमे हुवे, आपसमें स्त्री । सबध कर लेते थे । जैन मतके प्रमाणसें तीन कोस प्रमाण सरीर होता था ( और )

तीन पल्योपम प्रमाण आऊखा होता था। जिनोंके दोयसै छप्पन पृष्ठकरं मके हाड होते थे। ४ए दिनतक अपना पुत्रादिककी पालना करते थे। जीव हिंसा, झूठ, चोरी, आदिक पापकर्म विशेष नहि करतेथे। तीसरेदिन पीछे मटरकी दाल प्रमाण आहार करते थे। कल्पवृक्षोंहीमे सो रहते थे। युगल जोमे पिण गिणतीमें थोडेही थे। (शेष) चउपाय, पक्षी, पंचेंद्री आदि, सर्वजातके जीव थे। परतु सर्व क्षुद्रक नही थे। सरलस्वभावी थे। शालि प्रमुख सर्व अन्न, इक्षु प्रमुख सर्वरसाल, वनोंमें आपसेंही उत्पन्न होते थे। (परतु) मनुष्योंके भोगमें नहि आते थे (निकेवल) उसकालके मनुष्य देवाधिष्टित कल्पवृक्षोंके दिया हुवा फल फूलोंका आहार करते थे। वस्त्र पहनते थे। भद्रक परिणामोंसें मरके निकेवल देवगतिकों जाते थे ॥ (इत्यादि) अवसर्प्पणी कालका पहला आरा (और) उत्सर्प्पणी कालका छठा आरा की समान मर्यादा कही ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ (अब दूसरा सुखमा नामें आरा) ॥ ये तीन कोडाकोड सागरोपम प्रमाण होता है। इसमें मनुष्य तिर्यंचका दो पल्योपमका आऊखा (और) दो कोशका सरीर होता है। वोरप्रमाणें दो दिन पीछे आहार करे। १२८ पासली हुवे। (और) ६४ दिन पर्यंत अपना पुत्र युगल की पालना करे। कल्पवृक्ष सब प्रकारका मनोरथ पूरण करे। अतमें मरके देवगतिमें जावै ॥ (यह) अवसर्पणीकालका दूसरा आरा, (और) उत्सर्पणीका पाचमा आराकी मर्यादा कही ॥ २ ॥ (तीसरो) सुखमदुःख मा नामें आरो, दो कोडा कोड सागरोपम प्रमाणें (इसमें) मनुष्य तिर्यंचको एक पल्योपमको आयु (तथा) एक कोशको शरीर होय। एकातरे आमलाप्रमाणें आहार करे, ६४ पासुली हुवै॥ ७ए दिनतक अपना युगल पुत्रादिक की पालना करै। कल्पवृक्ष सब मनोरथ पूरण करै। सरलपणासें मरके देवगतिकों प्राप्त हुवे (यह) अवसर्पणीका तीसरा आरा (और) उत्स र्पणीका चौथा आराकी मर्यादा कही ॥३॥ (चोथो) दुःखम सुखमा नामें आरो, ४२ हजार वरष ऊणा, एक कोडाकोड सागरोपम प्रमाणें (इसमें) मनुष्य, तिर्यंचका, उत्कृष्टा एक पूर्वकोड वरपका आयु, (तथा) पाचसै धनुष्य प्रमाणें शरीर होय। नित्य भोजन करे ॥ (इसमें) युगलिया न

होय, सर्व संसारी आजीवका कर्मका करनेवाला होय ( इससें ) मरके देवता १ मनुष्य २ । तिर्यंच ३ । नारकी ४ । ए चारुइगतिमें जाणेवाले होय । केई जीव सर्वकर्म खपायके पाचमी मोक्षगतिको भी प्राप्त होय ॥ ( यह ) अवसर्पणीका चोथा आरा ( और ) उत्सर्पणीका तीसरा आराकी मर्यादा कही ॥ ४ ॥ (पाचमो ) दुःखमा आरो, इकवीसहजार वरपप्रमाणें ( इसमें ) मनुष्याको उत्कृष्टो सात हाथ प्रमाणें सरीर, (और)१२० वरपको आऊखो होय। संसारी सर्व आजीवका करनेवाले होय(मरके) चारिउगतिमें जावे ( परतु ) सर्व कर्म खपायके कोई मोक्षमें न जावे ( यह ) अवसर्प्प णी कालका पाचमा आरा, ( और ) उत्सर्प्पणीका दूसरा आराकी मर्यादा कही ॥ ५ ॥ ( छठो )दुःखमदुःखमा नामें आरो, २१ हजार वरपप्रमाणें । (इसमें) मनुष्याको उत्कृष्टो २० वरसको आयु, ( तथा) एक हाथको शरीर होय । वैताढ्य पर्वतादिकका विलामें रहनेवाले होय, धर्म, कर्म, करके रहित होय । सर्व मनुष्य, क्रूरकर्मी, न्यायमार्गरहित, मरके खोटी नरक नि गोदादि गतिमें जावे ॥ ( यह ) अवसर्पणी कालका छठा आरा ( और ) उत्सर्पणीका पहला आराकी मर्यादा कही ॥ ६ ॥ ( इसीतरे ) अवसर्पणी उत्सर्पणीका, ६ आराकी मर्यादा, जैनसिद्धांतोंमें कही है ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) छ आरेरूप अवसर्प्पणी ( वा ) उत्सर्प्पणी कालमें, कितने २ परमात्म ज्ञान गुणयुक्त, जैनधर्म मुख्य, चतुर्विधसंघ स्थापन करनेंवाले तीर्थंकर होते हैं ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) छ आरेरूप एकेक कालमें, २४ चौवीस तीर्थंकर भगवान होते रहते हैं ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥※॥(प्रश्नः) अभी प्रचलित कोनसा काल(तथा)कोनसा आरा है ॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) अभी अवसर्पणी कालका पाचमा आरा है ॥※॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्नः ) ये अवसर्प्पणी कालका कोनसा आरातक युगलि या मनुष्य होता रहा ( फेर ) कोनसे प्रकारसें संसार सवधी नीति मर्या दा प्रवर्त्तन भई ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) अवसर्पणी [illegible]सरा आरा, बहुतसा व्यतीत होनेंतक तो, कर्मादिक रहित युग[illegible], तीर्यंच, होता रहा ( इस

उपरात ) दक्षिण भरतार्द्ध मध्यखममें, सात कुलकर एक वंशमें उत्पन्न भए। कुलकर उसकों कहते हें ( कि ) जिणोंनें तिस २ कालमुजब, मनुष्योंकेवास्ते नीति मर्यादा बांधी हे ( और ) इसी सात कुलकराकों पाछा फेरसें लोकीकमें सप्त मनु कहते हें ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( प्रश्न ) किस प्रकारसें कुलकर उत्पन्न भये ( और ) क्या २ नीती मर्यादा प्रवर्त्तन करी ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( उत्तर ) तीसरे आरे उतरता, दश जातिके कल्पवृक्षहीय मान कालके सवव अल्प फल देनेंवाले, थोमे रह गए ( तव ) युगलक लोकोंनें, अपने २ वृक्षोंका ममत्व कर लिया। जो कोई युगल, दूसरेका कल्पवृक्षकेपास फलादिक कुछ मागे ( तो ) आपसमें क्लेश करे ( इस वास्ते ) युगल पुरषोंके दिलमें विचार आया ( कि ) कोई ऐसा पुरष होय, सो सबका न्याव करे। इसीसमें एक युगलकों, एक वनके श्वेत हस्तीनें देखकर, अत्यत प्रेमसें अपने स्कधपर चढा लिया ( जव ) युगल हाथीपर बैठा थका वनमें फिरने लगा ( तव ) और युगल लोकोंनें विचारा। यह युगल सबमें बमा है। सो हाथीपर चढा हुवा फिरता हे ( इस वास्ते ) इसकों अपना राजा न्यायाधीश बनाउ। ऐसा विचारके युगलकों न्यायाधीशपणें स्थापन किया। इसका विमलवाहन नाम हुवा, ( इसके ) चद्रयशा नामें भार्या हुई। ( इसनें ) सर्व युगल लोकोंकों, जूदा २ कल्पवृक्ष बाटके दे दिये ( जव ) कोई सतोष रहत युगलिया, दूसरेके कल्पवृक्षसें कुछ मागता ( तो ) क्लेश करता हुवा, उसकों साथ लेके, राजाके पास आता ( तव ) विमल वाहन (हा) तुमनें यह क्या कामकिया। ऐसी हकारकी दमनीति करी। इससें अपराधी युगल मर जाते थे (सो फेर) वैसा काम कभी न करते थे। इस प्रथम कुलगरका देहमान,९०० धनुषका हुवा (सो)युगल(तथा)हस्ती पिछले भवमें पश्चिम महा विदेह क्षेत्रमें, वाणियापणें दोनु भाई हुए थे (जिसमें) एकतो सरल था (और) दूसरा कपटी था (परतु) आपसमें स्नेह बहुत था। कपटी जो कहता ( सो ) सरल मान लेता था। अतमें सरल भाई मरके युगल हुवा ( और ) कपटी मरके हाथी हुवा, ( इस सेती ) एकेककों देखनेंसें ईहापोह करता जाती स्मरण ग्यान

कों प्राप्त ज्ञवा ( तव ) स्नेहमान होकर हाथीनें अपनें न्नाईकों स्कधपर चढा लिया । इसका विस्तार संबंध आवश्यकजी सुत्रसें जाण लेना ॥ (इति प्रथम कुलकर सबंधः) ॥१॥ (दूशारा) कुलकर, विमल वाहनका पुत्र चक्षुस्मान् नामें कुलकर ज्ञवा (तिसके) चद्रकाता नामें न्नार्या ज्ञई (और) ८०० धनुप प्रमाण देहमान ज्ञवा । इसके पिण पूर्ववत् हकारकी दम नीति रही ॥ २ ॥ इति ॥ ( तीशरा ) यशोमान् नामें कुलकर ज्ञवा ( जिसके, सरूपा नामें न्नार्या ज्ञई ( और ) ७०० धनुपका देहमान ज्ञवा । इसके थोमे अपराधमें हकारकी, विशेप अपराधमें ( मा ) ऐसा काम मत करो । ऐसी दूसरी मकारकी दडनीति ज्ञई। इससें सर्व युगल वक्तत मरनें लगे।। इति ॥ ३ ॥ ( चोथा ) अन्निचद्र नामें कुलकर ज्ञवा ( जिसके) प्रतिरूपा नामें न्नार्या ज्ञई ( और ) ६५० धनुप प्रमाण देहमान ज्ञवा । इसकेपिण हकार, मकार, की दमनीति रही ॥ इति ॥ ४ ॥ ( पाचमा ) प्रशेनजित् नामें कुलकर ज्ञवा( जिसके ) चक्षुस्मती नामें न्नार्या ज्ञई । (और) ६०० वनुप प्रमाण सरीर ज्ञवा । इसके सामान्यपणासें हकार, मकारकी दंमनीति रही ( और ) विशेप अपराधीकों, धिकार, की दम नीति करी ॥ जिसकों धिकार, कह देता, सो युगल जाणता मेरा सर्वस्व हरलिया ।। इति ॥ ५ ॥ ( छठा ) मरुदेव नामें कुलकर ज्ञवा । इसके श्रीकाता नामें न्नार्या इसका ५५० धनुप प्रमाणें शरीर ज्ञवा । इसकी वखतमें तीनु दड नीति रही ॥ ६ ॥ इति ॥ ( सातमा ) नान्नि नामें कुलकर ज्ञवा । (इसके) मरुदेवी नामें न्नार्या ज्ञई । इसका ५२५ वनुपका देह मान ज्ञवा । इसकी वखतमें जघन्य अपराधीकों, हकार, काइंक विशेप अपराधीकों, मकार, ( और ) उत्कृष्ट अपराधीकों धिकार, इसीतरे तीनु दम नीति रही । (तथापि) ॥ दिन दिन हीन कालके सवव असंतोपी युगल वक्तत होनें लगे । वक्ततसे अपराध करनें लगे । तीनु दम नीतिका न्नय नहि मानणें लगे (इस वखतमें) नान्नि कुलकरके, मरुदेवी न्नार्याकी कूखसें, चवदें स्वप्न सूचित, ऋपन्नदेव कुमार पुत्रपणें उत्पन्न ज्ञये। ( ये ) रिपन्नदेव कुमर, क्रोमों देवतावोंके पुज्यनीक ज्ञए ( और ) युवान अवस्थामें राज्यपदकों धारन कर के ( सपूर्ण पुरप, स्त्रियोंकी कला ( तथा ) राज्यनीति, धर्मनीति, आदिककों

प्रवर्त्तन करनेंवाले, ब्रह्मादि अनेक नामधारक, प्रथम ईश्वर इस कालमें इस धरतीमें येही ज्ञए। ( इसी तरे ) सात कुलकर ज्ञए॥ ॥ ॥

॥ ॥ ( प्रश्नः ) रिखनदेव स्वामी कहांसें आयके, मरुदेवी माताकी कूखमें उत्पन्न नए ( और ) कोण प्रकारसें देवतावोंके पुज्यनीक, संपूर्ण कलाकों (तथा) धर्मनीतिकों प्रवर्त्तन करनेंवाले प्रथम ईश्वर नए ॥ ॥

## ॥ ॥ अब ५२ बोल गर्भित श्री ऋषनदेव अधिकार लि० ॥ ॥

॥ ॥ विनीता नूमीके विषै, श्री नानि नामें, सातमा कुलकर ज्ञवा ( जिसके ) मरुदेवी नामें पट्टराणी ज्ञई। तिसकी कूखमें, सर्वार्थसिद्ध देवलोक थकी चवके, मिति आषाढ वदि ४ के दिन, नगवान् उत्पन्न नए ( तब ) मरुदेवी मातायें, वृषनकों आदलेके, अग्निशिखा पर्यंत, १४ स्वप्ना प्रगटपणें मुखमें प्रवेश करता देखा। ( इहा ) १४ स्वप्नका नाम लि० ॥ वृषन १ ॥ हस्ती २ ॥ सिंह ३ ॥ लक्ष्मीदेवता ४ ॥ दो पुष्पमाला ५ ॥ चंद्रमा ६ ॥ सूरज ७ ॥ इंद्रधजा ८ ॥ पूर्ण कलश ९ ॥ पद्म सरोवर १० ॥ क्षीर समुद्र ११ ॥ पुन्हरीक देव विमान १२ ॥ रत्नराशि १३ ॥ निर्द्धूम अग्नि १४ ॥ ऐसा चवदे स्वप्ना देखा ( फेर ) गर्नके प्रनावें उत्तम २ जो जो मोहला, मरुदेवी माताकों उत्पन्न ज्ञवा (सो) इंद्र आयके पूरण किया ( पीछे ) सर्व दिशायें सुनिक्ष्य समें। मि। चेत्र वदि ८ के दिन, उत्तराखाढा नक्षत्रके विषे, नगवानका जन्म ज्ञवा। ( उसी वखत ) रुचक पर्वतकी रहनेंवाली ५६ दिश कुमरी देव्या आयके, सूतिका उत्सव किया ( पीछे ) उसी रात्रिकों ६४ इंद्रोंका आसन कपायमान ज्ञवा (तब) अपना अवधिज्ञानसें प्रथम नगवानका जन्म ज्ञवा जाणके जन्म उत्सव करनेकों, मेरुपर्वत ऊपर आए ( जिसमे ) पहला सोधर्मइंद्र नगवानकी माताकेपासे आयके, मंगलीकके अर्थ माताके पासे, नगवानके समान, दूसरा प्रतिबिंब रखके, नगवानकों मेरु गिरके ऊपर ले गया ( उहां ) बमा उत्सवसें स्नान कराय के, अष्ट द्रव्यसें पूजा करके, अगामी बत्तीस बद्ध नाटक करके, नगवानकों, पीछा माताके पासे लायके स्थापन किया। ( और ) क्रोमाइ सोनइयाकी ( तथा ) अन्य वस्त्र, धान्यादिककी, वर्षा करके नानि राजाका घर नर दिया ( पीछे ) सर्व इंद्र आठमा नंदीश्वर द्वीपजायके अठाई उत्सव

करके, अपनें २ स्थानक गए । (फेर) नाभि राजानें दशदिन पर्यंत जन्मके उत्सव किये ( उस वखत ) युगलिया लोक कुछभी जाणते नही थे ( इसवास्ते ) सोधर्म इंद्रनें, बहुतसे देवता देव्याकों भगवानकेपास रखदिये ( सो ) सर्व व्यवहार बताते करते रहे ॥ (पीछे) ११ में दिन, कल्पवृक्षोंका दिया हुवा, नानाप्रकारका भोजन, सर्व युगलियाकों जिमायके, नाभि राजायें, रिषभ कुमर नाम स्थापन किया। नाम स्थापनका ये हेतू है (कि) भगवानकी दोनुसाथलोंमें वृषभका लाछन था। ( दूसरो ) मरुदेवी मातानें, चवदै स्वमाके प्रथम स्वप्नमें, वृषभ देखा था (इस सेती ) रिषभ कुमर नाम स्थापन किया ॥ बाल अवस्यामें श्री ऋषभदेवकों जब भूख लगती थी ( तब ) अपनें हाथका अंगूठा, मुखमे लेकें चूस लेते थे। उस अंगुठेमें, इंद्रनें अमृतसंचार कर दिया था । जब ऋषभ देवजी बडे हुए ( तब ) देवता उनकों कल्पवृक्षोंके फललायाकर देते थे। वे फल खाते थे। जब ऋषभदेव, कुछन्यून एक वर्षके हुए ( तब ) इंद्र आया । रीते हाथसें स्वामिकेपास न जाना । इस्सें इक्षुदंड हाथमें लेके आया ( उसवखत ) श्री ऋषभदेव कुमर, नाभि कुलकरकी गोदीमें बैठे थे। तब भगवानकी दृष्टि इक्षुदंडपर पडी । तब इंद्रनें कहा (कि) हे भगवान् इक्षु भक्षण करोगे ( तब ) श्री ऋषभदेव कुमरनें हाथ पसाऱ्या। तब इंद्रने, ऋषभदेव कुमारके, इक्षुकी इच्छा उत्पन्न होणेसें, भगवान्का इक्ष्वाकु कुल स्थापन करा ( यासे इक्ष्वाकु वंशकी उत्पत्ति भई ) और श्री ऋषभदेवजीके वंशवालोनें, काश्य वनस्पति विशेपका रस पीया ( इस वास्ते ) काश्यपगोत्र प्रसिद्ध हुवा ॥ श्री ऋषभदेवजीके, जिस जिस वयमे जो जो काम उचितथा, सो सर्व इंद्रनें आयके करा ( यह ) अनादिकालसें, जो जो इंद्र होते आये है। उन सबका येही आचार है । कि प्रथम भगवान्के वयोचित सर्व काम करना ॥ ※॥

॥ ※ ॥ ( इस अवसरमें ) एक लडकी, एक लडका, बहिन और भाई, बालअवस्यामें, तालवृक्षके हेठे खेलते थे । उहा तालके फल गिरनेंसें लडका मरगया ( तब ) ल... नाभिकुलकरनें लायके सोंपी ( तब ) उसनें ऋषभदेवके विवाह ... के, यतनसें अपणेपास रक्खी। तिसका

नाम सुनंदा था ( और ) दूसरी ऋषभदेवकेसाथ जन्मी थी । उसका नाम सुमंगला था । इस दोनोंकेसाथ ऋषभदेव बाल्यावस्थामें खेलते हुए, यौवनवयमें प्राप्त हुए। ( तब ) इन्द्रनें विवाहका प्रारंभ करा । आगे युगलके समयमें विवाहविधि नही थी। ( इसवास्ते ) यह विवाहमें, पुरुषके कृत्य तो सर्व इन्द्रनें करे ( और ) स्त्रीयोंकी तरफसे सर्व कृत्य इन्द्रीणीनें करे ( तबसें ) विवाहविधि सर्व जगत्‌मे प्रचलित भई । तब ऋषभदेव दोनों भार्योंकेसाथ संसारिक विषयसुख भोगवता, ६लाख पूर्ववर्ष व्यतीतभए (तब) सुमंगला राणीके, भरत ( और ) ब्राह्मी, यह युगल जन्मा । (तथा) सुनंदाके बाहुबली ( और ) सुंदरी यह युगल जन्मा। पीछेसें सुनंदाके तो और कोइ पुत्रपुत्री नहि हुवे ( परंतु ) सुमंगला देवीके गुणपच्चास(४९) जोडे पुत्रोंहीके हुवे । यह सब मिलकर सो ( १०० ) पुत्र ( और ) दो पुत्रियोंभई ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अब सो पुत्रोंके नाम लिखते हैं ॥※॥

॥※॥ १ भरत । २ बाहुबली । ३ श्रीमस्तक । ४ श्री पुत्रागारक । ५ श्रीमल्लिदेव । ६ अगज्योति । ७ मलयदेव । ८ भार्गवतार्थ । ९ वगदेव । १० वसुदेव । ११ मगधनाथ । १२ मानवर्त्तिक । १३ मानयुक्ति । १४ वैदर्भदेव । १५ वनवासनाथ । १६ महीपक । १७ धर्मराष्ट्र । १८ मायकदेव । १९ आस्मक । २० दम्मक । २१ कलिंग । २२ ईपकदेव । २३ पुरुषदेव । २४ अकल । २५ भोगदेव । २६ वीयभोग । २७ गणनाथ । २८ तीर्णनाथ । २९ अबुदपति । ३० आयुर्वीर्य । ३१ नायक ३२ काक्षिक । ३३ आनर्तक ।३४ सारिक ।३५ ग्रहपति । ३६ करदेव। ३७ कच्छनाथ । ३८ सुराष्ट्र । ३९ नर्मद । ४० सारस्वत । ४१ तापसदेव। ४२ कुरु। ४३ जंगल । ४४ पंचाल । ४५ शूरसेन । ४६ पुटदेव । ४७ कालिंगदेव । ४८ काशीकुमार । ४९ कौशल्य । ५० भद्रकाश । ५१ विकाशक । ५२ त्रिगत्तक । ५३ आवर्ष । ५४ साल्व । ५५ मत्स्यदेव । ५६ कुलियक । ५७ मुषकदेव । ५८ बाल्हीक । ५९ कांबोज । ६० मधुनाथ । ६१ सांद्रक । ६२ आत्रेय । ६३ यवन । ६४ आभीर । ६५ वानदेव । ६६ वानस । ६७ कैकेय ६८। सिंधु । ६९ सोवीर । ७० ग

धार। ७१ काष्टदेव। ७२ तोषक। ७३ शौरक। ७४ भारद्वाज। ७५ शूरसेन। ७६ प्रस्थान। ७७ कर्णक। ७८ त्रिपुरनाथ। ७९ अवंतिनाथ। ८० चेदीपति। ८१ विष्कंभ। ८२ नैषध। ८३ दशार्णनाथ। ८४ कुसुमवर्ण। ८५ भूपालदेव। ८६ पालप्रभु। ८७ कुशल। ८८ पद्म। ८९ महापद्म ९० विनिद्र। ९१ विकेश। ९२ वैदेह। ९३ कच्छपति। ९४ भद्रदेव। ९५ वज्रदेव। ९६ सान्द्रभद्र। ९७ सेतज। ९८ वत्सनाथ। ९९ अंग देव। १०० नरोत्तम (यह) श्री ऋषभदेवजीके १०० पुत्रोंका नाम कहा॥

## ॥※॥ अथ राज्याभिषेक, विनीता नगरी अधिकारः ॥※॥

॥※॥ (इस अवसरमें) जीवोंके कषाय प्रबल होजानेसें। पूर्वोक्त हकारादि तीनो दंडका, लोक भय नहि करनें लगे (इस अवसरमें) लोकोंनें सर्वसे अधिक, ज्ञानादि गुणों करके संयुक्त, श्री ऋषभदेवकों जानके, युगललोक, श्री ऋषभदेवकों कहते हुए। (कि) अबके सर्व लोक दंडका भय नहि करते हे। (तब) मति १। श्रुति २। अरु। अवधि ३। यह तीन ज्ञानकरके युक्त (ऐसे) आदिकुमर युगलियोंकुं कहते हुए (कि) जो राजा होता है (सो) दंडकर्त्ता है। फेर उस की आज्ञा कोई उल्लंघन नहि कर सकता है। ऐसे वचन सुनकर, वे युगलिये बोले (कि) ऐसा राजा हमारेभी होना चाहिये। (तब) आदि कुमर बोले। जो तुमारी इच्छा ऐसी है (तो) नाभि कुलकरसें याचना करो। (तब) तिनोंने, नाभिकुल करसें वीनती करके (तथा) आज्ञा लेके, आदिकुमरकु राज्याभिषेक करणेके लिये, पद्मसरोवर, जल लेनेंकु गए (इस समें) सौधर्मइद्रका आशन कंपमान हुवा। तब अवधि ज्ञानसें, राज्याभिषेकका अवसर जानके, बहुतसे देवता देवीयोंके संग आके, श्रीआदिकुमरका राज्याभिषेक, सपूर्ण विधिसयुक्त, महोछवके साथ करा। (जिस वखत) छत्र, मुगट, कुंडलादिक, आभरण सहित, रत्नजडित सिंहासनपर बेठे हें। उससमय, वे युगल लोक, कमलके पत्तेमें जल लेके आये। (वहा) वस्त्राभरण सहित सिंहासनपर बेठे देखके, अगूठेपर जलाभिषेक किया (तब) इद्रनें विचारा (कि) यह युगल लोक बडे विनयवान है। ऐसा जानके वैश्रमण नामा देवकु आज्ञादीनी (कि) आदिराजाके (तथा)

इस विनीत पुरुषोंके, रहनेके योग्य, विनीता नामसें, १ नगरी स्थापित करो ( तब ) वैश्रमण देवनें, गढ, मढ, प्रोल, प्राकारादिक, संयुक्त, वर्ण योग्य, १२ योजन, ४८ कोसमें नगरी वसाई । जिसके मध्य भाग २१ भूमिकाके मकान, श्री आदि राजाके रहने योग्य बनाया ( और सर्व भाई बेटाके योग्य, सात सात भूमिये मकान ( और ) दूसरोंके योग्य, तीन२ भूमिये मकान बनाये । इसका विस्तार सबध, सेत्रुज महात्म्यसे जाण लेना ( अब ) आदि राजा, चतुरंगिणी सेनाकेवास्ते, प्रथम बो तसे । हाथी, घोडे, गाय, भेंसे, प्रमुख, उपयोगी जानवरोंकु, वनसें मगायके सग्रह करे ( और ) च्यार वंशकी स्थापना करी । उग्र १ । भोग २ राजन्य ३ । क्षत्रिय ४ । जिसकु कोटवालकी पदवी दीवी ( सो ) उग्र द के करनेसें, उग्रवंशी कहलाये १ ( तथा ) जिसकु आदि राजाइ, गुरुतु वभे करके माने, तिससें वो भोगवंशी कहलाए २ ( तथा ) आदि राज के, स्वजन संबधि मित्रादिकके, राजन्य वंश कहलाए ३ ( और प्रजागणके सर्व क्षत्री वंश कहलाए ४ ( अब युगलियाके आहार विधि कहते हैं ) हीन कालके प्रभावसें, कल्पवृक्ष फल देनेसें रह गए तब लोक, और वृक्षोंके, कंद मूल पत्र फल फूल खानें लगे । केईक ऽ का रस पीने लगे ( तथा ) सतरे जातिका कच्चा अन्न खानें लगे ( परतु कितनेक दिनोंतक कच्चा अन्न उनकों जीर्ण न होनेसें, ऋषभदेवजीनें कों कहा ( कि ) तुम हाथोंसे मसलके, तूतमा दूर करके, खाउ ( फेर कितनेक दिनो पीछें, वेसेभी पाचन न होने लगा । तब अनेक भातसें क अन्न खानेकी विधि बताई । तोभी काल दोषसें अन्न पाचन न होनें ल (इस अवसरमें)जगलोंमे वासादिक घसनेसें अग्नी उत्पन्न हुइ। पहली वि नेक कालतक अग्नि विच्छेद थी ( क्यु कि ) एकात स्निग्ध कालमें (औ एकात रुक्ष कालमें, अग्नी किसी वस्तुसें उत्पन्न नहि हो शक्ती है (कदाचि कोई देवता विदेह क्षेत्रसें अग्नीकों लेभी आते ( तोभी ) इहा तत्काल जाती थी ( इसवास्ते ) पहले अग्नीसें पकाके खानेका उपदेश नहि दीया ( पीछे ) तिस अग्नीकों तृणादि दाह कर्त्ता देखके, अपूर्व रत्न जानके पक भनें लगे । जब हाथ जले, तब भयसें आदि राजाकु आयके कहा (और)

अपणा हाथ जला ज्ञवा देखाया ( तव ) आदि राजानें अग्नी ले आनें की, और फल फूल पकायके खानेकी विधि वताई। फेर आप हाथीपर वेठे ज्ञवे वनमें आये। युगलियोंकेपास लीली मट्टी मगायके, हस्तीपर वेठे ज्ञवे सर्वके सामने एक हाम्री वनायके दीवी ( और ) कहा कि, इसकु अग्नीमें रखके पकावो। हाडी पकके तैयार ज्ञई ( तव ) उसमें धान्यका, जलका प्रमाण, राधनेकी सर्व विधि वताई। जिसके हाथसें मट्टी मगाई। और हाडी पकवाई (जिससें) कुम्नकार कर्म प्रगट ज्ञवा । इससेती कुम्नकारकु, प्रजा पति ( तथा ) पर्याप्ति कहने हैं ( फेर ) सनें सनें, सर्व आहार पकाके खानेकी विधि प्रगट हो गई ( औरन्नी ) सपूर्ण कर्म, कला मात्र, अपना पुत्रादिक प्रजा गणकुं वताई। आदि राजाके उपदेशसें, पाच मूल शिल्प ( अर्थात् ) कारीगर वने। कुम्नकार १। लोहकार २। चित्रकार ३। ततुकार वस्त्र वणनेंवाले ४। नापित ५। ( इस ) एकेक शिल्पका, अवातर २० वीस न्नेद रहे हैं। (इससें) सव मिलके१०० न्नेद शिल्पके प्रशिद्ध ज्ञवे ( तथा ) कर्षण कर्म, खेती आदिक करणा। ( तथा ) वाणिज्य कर्म, व्यापारादिक करनेंकी रीति, तिससें धन उपार्जन करणा। धनका ममत्व करना। धनकों शुन्न क्षेत्रादिकमें लगाना ( इत्यादि ) संपूर्ण जगत् प्रशिद्ध कर्म वताये। (प्रथम) मट्टीके सचयोंमें, अहरण हथोडी प्रमुख वनाये ( पीछे ) उससें उपयोगी काम लायक सर्व वस्तु वनाई गई॥ (और) न्नरतादि पर्या लोकोंको वहोत्तर कला सिखलाई ( तथा ) स्त्रियोंकों चोसठ कला सिखलाई ( इन सर्व कलाके नाममात्र लिखते हैं ) ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ पुरुषोंकी ७२ कलाका नाम ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ १ लिखनेंकी कला। २ पढनेंकी कला। ३ गणित कला। ४ गीत कला। ५ नृत्य कला। ६ ताल बजाना। ७ पटह वजाना। ८ मृदग वजाना। ९ वीणा वजाना। १० वंश परीक्षा। ११ न्नेरी परीक्षा। १२ गज शिक्षा। १३ तुरग शिक्षा। १४ धातुर्वाद। १५ दृष्टिवाद। १६ मन्नवाद। १७ वलि पलित विनाश। १८ रत्न परीक्षा। १९ [illegible] । २० नर परीक्षा। २१ छद वधन। २२ तर्कजल्पन। [illegible]चार। २४ तत्व विचार। २५ कविश

क्ति। २६ ज्योतिष शास्त्रका ज्ञान। २७ वैद्यक। २८ षट्भाषा। २९ योगाभ्यास। ३० रसायण विधि। ३१ अंजन विधि। ३२ अठारह प्रकार की लिपि। ३३ स्वप्न लक्षण। ३४ इंद्रजाल दर्शन। ३५ खेती करणी। ३६ वाणिज्य करणा। ३७ राजाकी सेवा। ३८ शकुन विचार। ३९ वायु स्थम्भन। ४० अग्नि स्थम्भन। ४१ मेघवृष्टि। ४२ विलेपन विधि। ४३ मर्दन विधि। ४४ ऊर्ध्वगमन। ४५ घटबंधन। ४६ घटभ्रमन। ४७ पत्र छेदन। ४८ मर्मभेदन। ४९ फलाकर्षण। ५० जलाकर्षण। ५१ लोकाचार। ५२ लोकरंजन। ५३ अफल वृक्षोंकों सफल करणा। ५४ खड्गबंधन। ५५ छुरीबंधन। ५६ मुद्रा विधि। ५७ लोहज्ञान। ५८ दांत समारण। ५९ काल लक्षण। ६० चित्रकरण। ६१ बाहुयुद्ध। ६२ मुष्टियुद्ध। ६३ दण्ड युद्ध। ६४ दृष्टि युद्ध। ६५ खड्गयुद्ध। ६६ वागयुद्ध। ६७ गारुडविद्या। ६८ सर्पमर्दन। ६९ भूतमर्दन। ७० योग, सो द्रव्यानुयोग अक्षरानु योग, व्याकर्ण, औषधानुयोग,। ७१ वर्षज्ञान। ७२ नाममाला

## ॥ ※ ॥ स्त्रीयोंकी ६४ कलाका नाम ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ १ नृत्यकला। २ औचित्यकला। ३ चित्रकला। ४ वादित्र ५ मंत्र। ६ तंत्र। ७ ज्ञान। ८ विज्ञान। ९ दम्भ। १० जलस्थम्भ। ११ गीतगान। १२ तालमान। १३ मेघवृद्धि। १४ फलवृद्धि। १५ आरामारोपण। १६ आकार गोपन। १७ धर्म विचार। १८ शकुन विचार। १९ क्रिया कल्पन। २० संस्कृत जल्पन। २१ प्रसाद नीति। २२ धर्म नीति। २३ वर्णिका वृद्धि। २४ स्वर्णसिद्धि। २५ तैलसुरभिकरण। २६ लीलासचरण। २७ गजतुरग परिक्षा। २८ स्त्री पुरुषके लक्षण। २९ कामक्रिया। ३० अष्टादश लिपि परिछेद। ३१ तत्काल बुद्धि। ३२ वस्तु बुद्धि। ३३ वैद्यक क्रिया। ३४ सुवर्णरत्न भेद। ३५ घटभ्रम। ३६। सार परिश्रम। ३७। अंजन योग। ३८ चूर्ण योग। ३९ हस्तलाघव। ४० वचन पाटव। ४१ भोज्य विधि। ४२ वाणिज्य विधि। ४३ काव्य शक्ति ४४ व्याकरण। ४५ शालिखण्डन। ४६ मुखमण्डन। ४७ कथा कथन। ४८ कुसुमगुंथन। ४९ वरवेष। ५०। सकल भाषा विशेष। ५१ अभिधान परिज्ञान। ५२ आभरण पहरण। ५३ भृत्योपचार। ५४ गृहाचार।

५५ शाठ्यकरण। ५६ । पर निराकरण। ५७ धान्यरंधन। ५८ केशबंधन। ५९ वीणादि नाद। ६० वितंडावाद। ६१ अंक विचार। ६२ लोकव्यवहार। ६३ अंत्याक्षरिका। ६४ प्रश्न प्रहेलिका ॥ यह स्त्रीकी ६४ कला कही॥ ॥ ॥ ॥ ॥

॥ ॥ अबकी सर्व संसारीक कला पूर्वोक्त कलायोंका प्रकरभूत है (इसवास्ते) सर्व कला इनहीके अतर्भाव है (जैसें) प्रथम लिपि कलाके १८ भेद दक्षिण हाथसे ब्राह्मी पुत्रीको सिखाए। तिसके नाम कहते है॥ १ हंस लिपि। २ भूत लिपि। ३ यक्ष लिपि। ४ राक्षसी लिपि। ५ यावनी लिपि। ६ तुरकी लिपि। ७ किरी लिपि। ८ द्राविडी लिपि। ९ सैंधवी लिपि। १० मालवी लिपि। ११ नडी लिपि। १२ नागरी लिपि। १३ लाटी लिपि। १४ पारसी लिपि। १५ अनिमित्ती लिपि। १६ चाणक्की लिपि।१७ मूलदेवी लिपी।१८ उड्डी लिपि॥ (यह) अठारह प्रकारकि ब्राह्मी लिपि, देश विशेषके भेदसें, अनेक तरह्की हो गई। (जैसेंकी) १ लाटी। २ चौडी। ३ माह्ली। ४ कानडी। ५ गौर्जरी। ६ सोरठी। ७ मरहठी। ८ कौंकणी। ९ खुरासाणी। १० मागधी। ११ सिंहली। १२ हाडी। १३ कीरी। १४ हम्मीरी। १५ परतीरी। १६ मसी। १७ मालवी। १८ महायोधी। (इत्यादि) लिपी सिखाई (तथा) सुंदरी पुत्रीको वाम हाथसें अंक विद्या सिखाई। (और) जो जगत्में प्रचलित कला है। जिनोंसे कार्य सिद्ध होते है। (वे सर्व) श्री ऋषभ देवनें प्रवर्त्ताई है। तिसमें कितनीक कला, कई वार लुप्त हो जाती है। फिर समय पाकर प्रगटभी हो जाती है (परंतु) नवीन कला, वा विद्या, कोइभी उत्पन्न नहि होती है। जो कला व्यवहार, श्री ऋषभ देवजीनें चलाया है। उसका विस्तार, सर्व आवश्यक सूत्रसें देख लेना॥ ॥

॥ ॥ श्री आदिराजायें, भरतकेसाथ ब्राह्मी जन्मी थी। तिसका विवाह तो, बाहुबलीकेसाथ किया (और) बाहुबलीकेसाथ, जो सुंदरी जन्मी थी। उसका विवाह भरतके साथ कर दिया। तबसें माता पिताकी दीवी हुइ कन्याका विवाह प्रचलित हुवा। (इससें) पहले एक उदरके उत्पन्न हुवे, भाई बहिनके संबंध होता था (वो) दूर किया॥ (तब)

लोकभी इसीतरे विवाद करनें लगे ( और ) विवाहकी विधि, सर्व आदिश जाके विवाहसमें, इन्द्र, इन्द्राणियोनें करी थी। उसीमुजब करनें लगे ॥ श्री आदिराजा यें बहुत कालतक राज्य किया। सपूर्ण राज्यनीतीसें, प्रजा के अर्थ, सबतरेके सुख उत्पन्न किये। (इस हेतुसें) श्रीऋषभदेव स्वामीकों सर्व जगत्का कर्त्ता, जैनी लोक मानते है ( दूसरे मतवाले ) जो ईश्वरकी करी श्रष्टी मानतेहैं । ( वेभी ) ईश्वर, आदीश्वर, जगदीश्वर, योगीश्वर, जगत्का कर्त्ता, ब्रह्मा आदि, विष्णु आदि, योगी आदि, भगवान् आदि अर्हत आदि, तीर्थंकर, प्रथम बुद्ध, महादेव (इत्यादि) जो नाम और महिमा गाते हैं ( वे सर्व ) श्री ऋषभदेवजीकेही गुणानुवाद है ( और ) कोई श्रष्टीका कर्त्ता नही है ॥ सर्व जगत्का व्यवहार चलाकर शेषमें भरतपुत्रकु, विनीता नगरीका राज्य दीया ॥ बाहुबली पुत्रकु, तक्षशिला नगरीका राज्य दीया ॥ शेष ९८ पुत्राको उनोंके नामसें, जूदे २ देश वसायके राज्य दीये ( जबसें ) अग, वग, कलिगादि देशोंके नाम प्रशिद्ध हुवे । ( और ) सर्व गोत्रियोंकुभी, यथायोग्य आजीविकाके विभाग कर दिये ( इससमें ) नव लोकातिक देवतानें भगवानकु दिक्षाका अवसर जनाया । भगवान् आप अपणे ज्ञानसें दिक्षाका अवसर जानते हैं ( तथापि ) लोका तिक देवोंका यहहीज जीत व्यवहार हे ( पीछे ) सवत्सरी दान देकें, चैत्र वदि ८ के दिन, मच्छ, कच्छ, प्रमुख ४ हजार सामत पुरुषोंकेसाथ दिक्षा ग्रहण करी । दिक्षाका महोत्सव सर्व, ६४ इन्द्रोंनें मिलके करा ( तब ) भगवानकु चोथा मनपर्यव ज्ञान उत्पन्न भया। दिक्षा लिये वाद, १ वर्षतक शुद्ध आहार साधूके लेनें योग्य नहि मिला। जहा भगवान् जावै ( वहा ) हाथी, घोडे, आभूषण, कन्या, इत्यादिक बहुतसे भेट करे । ( परतु ) शुद्ध आहार देनेकी विधि कोइ नही जानें ( क्यू कि ) आगे कोइ भिक्षा चर देखा नही था ॥ और भगवान् उससमय त्यागी थे ( इसवास्ते ) आहार बिगर कोइभी पदार्थ ग्रहण करा नहि । ( पीछे ) १ वरषके वाद, वैशाख सुदि ३ कु, हथनापुर आये । (तहा) श्री ऋषभदेव स्वामीका पड पौत्र, श्रेयासकुमरनें जातिस्मरण ज्ञानके बलसें, भगवानकु इक्षुरसका पार णा कराया । उस वखतमें, ५ द्रव्य देवतानें प्रगट करे । साढा १२' क्रोड

सोनइयाकी वरषा करी। श्रेयासका जश तीन भवनमें फेला। तव लोकोंनें श्रायके पूछा (कि) तुमने ऋषभदेव स्वामीकु भिक्षार्थी केसेंजाने । तव श्रेयास कुमरनें आपणे (अरु) ऋषभदेव स्वामीकेसाथ, ८ भवोंका सवध कह्या (इससेती) भगवान्कु साधु मुद्रामें देखके, मेरेकु जातिस्मरण ज्ञान उत्पन्न भया। तिनसें ८ भवोंका सवध, तथा भिक्षार्थीपणा जाना॥ इसका विस्तार सर्व आवश्यक सूत्रसें जाण लेना॥ जव भगवानकु एक वर्षतक शुद्ध आहार न मिला (तव) मछ, कछ प्रमुख ४ हजार पुरुष, जो साथमें दीक्षा लीवी थी (सो) भूखसें पीडित ज्ञवे थके, वनमे गगाके दोनू किनारे, तापशपणा धारके, कद मूल फल फूल खाते ज्ञवे रहनें लगे (और) श्री ऋषभदेव स्वामीका ध्यान जप आदि, ब्रह्मादि शब्दोंसे करनें लगे (इहासे) ताप शाटिककी उत्पत्ति ज्ञई॥ (जव) श्रेयास कुमरनें आहार दिया। उस दिनसें सव लोक साधूकु शुद्ध आहार देनेकी विधि जाननें लगे ॥ ※॥

## ॥※॥ अब विद्याधरोंकी उत्पत्ति कहते हैं ॥※॥

॥※॥ श्री ऋषभदेवस्वामी दीक्षा लियाकेवाद, १ हजार वर्षतक, देशूंमे छद्मस्थपणें विचरते रहे। तिस अवस्थामें। कछ (और) महाकछके वेटे। नमि, और विनमीने, आकर, भगवान्की वज्जत सेवा भक्ति करी (तव) धरणेंद्र सतुष्टमान होके, ४८ हजार पठित सिद्धविद्या उनकु देकर, वेताढ्यगिरीकी, दक्षिण और उत्तर, यह दोनू श्रेणीका राज्य दीया। (तव) तिनके वशी सव विद्याधर कहलाए (इनही) विद्याधरोंके संतानमें। रावण, कुम्भकर्ण, वालि, सुग्रीव, हनूमानादि, सर्व विद्याधर भए हैं॥

॥※॥ (एकदा) छद्मस्थ अवस्थामें भगवान् विहारकर्ते, तक्षशिला नगरीमें गए। वहा वाहिर, वागमें काउसग्ग करके खडे रहे। यह खवर उहाके राजा, वाज्जवलजीकु ज्जई। (तव) वाज्जवलजीनें मनमें विचार करा। कि प्रभातसमें वडे आडवरके साथ, पिता श्री ऋषभदेवजीकु वादनेकुं जाउगा॥ जव प्रभातसमें, वडे आडवरसें वादनेकु गया (तो) वहां भगवानकु नदेखा। वनमालीसें सुना (कि) भगवान् तो, सूर्य उगतेही विहार कर गए (तव) वाज्जवलजी वज्जत उदासज्जके, जहां भगवान् काउसग्ग मुद्रामें खडे थे। ... कानूमे अगुली वालके (वावा

दम, बाबा आदम ) ऐसे ऊचे स्वरसें पुकारके, उसी चरनूंके ठिकाने, रत्न मई थुंभ बनाके, धर्मचक्र तीर्थ स्थापितकरा। (यह) धर्मचक्र तीर्थ विक्रम राजाके राज्यतक तो रहा ( पीछे ) म्लेछादिकके बढ्नतसे प्रचारसें, धर्मचक्र तीर्थ, ऐसा नाम तो नष्ट भया ( और ) यवन लोकोंने उसका नाम, मक्का, ऐसा प्रशिद्ध करा ( और ) अवलसें तो यवनादिकभी, मद्यमांशादिक अभक्ष नहि खाते थे। यवनोंके मतमेंभी, नसादिक अभक्ष खाना नहि कहा है ( तथापि ) जो केइ खाते है । सो धर्मसें विरुद्ध है ॥ और श्रीऋषभ देव स्वामी। जिन १ देशोंमे विचरे । वहाका लोकतो प्रायें सरलस्वभावी दयावत ढुवे ( और ) भगवान् जिनदेशोंमे नगए ( अरु ) जिनूंनें भगवान के दर्शन नहिकरे (वो) सर्व म्लेछ, अनार्य, निर्दयी, हो गए। अनेक अपनी कल्पनाके मत माननें लगे। उनका व्यवहार औरतरहका हो गया ॥

॥ * ॥ ( इस कारणसें ) सर्व वरणोंका ( तथा ) सर्व मत मतांतरका ( तथा ) सर्व वैद्यक, ज्योतिष, मंत्र, तंत्रादिक, संपूर्ण कला कौशल्यका मूल उत्पत्तिकारण, श्री ऋषभदेवस्वामी भए॥ ( जब ) श्री ऋषभदेवस्वामीकु चारित्र लियेबाद, १ हजार वर्ष व्यतीतभए ( तब ) विहार करके विनीता नगरीके पुरिमताल नामा बागमें आये ( जिसकु ) इस्समय प्रयागजी कहते है (उहा) वड वृक्षके नीचे, तेलेकी तपस्यायुक्त, मिति फाल्गुन वदि ११ के दिन, प्रथम प्रहरमें, संपूर्ण लोकालोक प्रकाशक, केवल ग्यान, केवल दर्शन, उत्पन्न ढुवा ( उसीवखत ) ६४ इंद्र । भुवनपति, व्यंतर, ज्योतिषी, वैमानिकके देवगण, सर्व आयके समोसरनकी रचना करी॥ * ॥

## ॥ * ॥ अब समवशरनका किंचित स्वरूप लि० ॥ * ॥

॥ * ॥ प्रथम भुवनपति, वायुकुमारदेवता, १ योजन पृथ्वीका कचरादिक दूरकरके शुद्ध करे ( तदनंतर ) भुवनपति मेघ कुमार नामें देवता, १ योजन पृथ्वीपर सुगंधि जलकी वर्षा करे ( तदनंतर ) व्यंतर देवता उसी पृथ्वीपर गोंमे प्रमाण सुगंधि पुष्पोंकी वर्षा करे ( पीछे ) व्यंतरदेव पुष्पोंके ऊपर, वनस्पतिकु बाधा रहित, १ योजनमें, रत्नोंकी पीठका बनावे । इस पीठकाके ऊपर, भुवनपति देवता, रूपेमई गढ, सुवर्णमई कांगराकी रचना करे॥ तिसके च्यारुदिशे, ४दरवाजा । छत्र, चामर, तोरण,

८ मंगलीक, धूपघटी ( प्रमुख ) वर्णन सहित करे (तिसके अंदर) ज्योतिषी देवता ) रत्नमई कांगरायुक्त, सुवर्णमई कोट, ४ दरवाजा सहित करे । तिसके अंदर ) वैमानिक देवता, मणि रत्नमई कांगरासहित, रत्नमई कोट ४ दरवाजा सहित करे ॥ दरवाजाका वर्णन पूर्ववत् जाण लेना, ( अब ) इसकोटके मध्यमें, रत्नोंमई १ पीठका बनावें । तिसकेऊपर मध्यभागमें १ रत्नमई स्थटक, वृक्षका थाणा बनावै । तिसके ऊपर, छत्र चामरादि विभूति सहित अशोकवृक्षकी रचना करै। तिस अशोकवृक्षके नीचे, रत्नजडित सुवर्णमई ४ दिशे ४ सिंहाशन स्थापन करे । तिसऊपर, तीन छत्र ( अरु ) दोनुं तरफ चामर रहे । ( और ) इसीतरह वर्णनसहित भगवान्के बैठनेके लिये, स्वर्णरत्नमई मध्यकोटके बीचमें देवछंदेकी रचना करे। ऐसा वर्णन सहित समोसरणमें, भगवान् श्रीऋषभदेवस्वामी पूर्वके दरवजे प्रवेशकरके, चैत्यवृक्षके चौतरफ, प्रदक्षिणाभूत फिरते हुवे, नमस्तीर्थाय, ऐसा वचन बोलके पूर्वाभिमुख बैठे ( शेष ) तीन दिशाके सिंहासनपर, भगवान्के समान, प्रतिबिंब इंद्र, स्थापित करे ( परंतु ) भगवानके अतिशयसें (और) देवानुभावसें चारे दिशासें आनेवाले लोकोंकू, साक्षात् ऋषभदेव स्वामी सन्मुख बैठे, उपदेश देते मालुम हुवे (जब) चार मुखसें धर्मोपदेश देते देखके, लोकोंनें ऋषभदेव स्वामीकु, चतुर्मुख ब्रह्मा, ऐसे नामसे केने लगे ( अमरकोशमेंभी, ऋषभदेव स्वामीका नाम ब्रह्मा लिखा है) जबीसें [illegible] नाम, ब्रह्मा प्रसिद्ध हुवा ॥ [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] नयुक्त

॥ ※ ॥ ( जब ) श्री ऋषभदेव [illegible] ज्ञान उत्पन्न हुवा सुन (कि) (तब ) भरत चक्रवर्त्ति राजाः परिवार [illegible] नमस्कार करनेकू, [illegible] उसका धर्मोपदेश सुणनेकू आते, रस्तेमें [illegible], मरुदेवी माता, [illegible] । तब मरी सरण, छत्र, चामरादि, अपनें पुत्रका [illegible] शुद्ध भावसें [illegible]ने योग्य है । ज्ञान पायके, मोक्षकु प्राप्ति भई [illegible], हर्ष शोच [illegible] नरेपासभी देशे वसरणमें आया । वहा भगवान्के [illegible] सुनके, भरत [illegible] हुआ ( सरपाः ५०० पुत्र, और ७०० [illegible] ( तथा ) [illegible]तक, कपिलमुनीकि स्वामीकी पुत्री, ब्राह्मी प्रमुख, [illegible] ग्रहण करी [illegible]पास कोईभी उसके भरत राजाके, वडे पुत्रका [illegible]के था ( वो ) [illegible]ने, शिष्यके लोभसें, मेरे आचार मरीचिने बताया प्रथम गणधर [illegible]जय

गया ( इससें ) शत्रुंजय तीर्थका नाम पुंडरीक गिरि प्रशिद्ध भया ( इसी मुजब ) शत्रुंजय तीर्थके अनेक नाम हुये ( वोहोतसे ) स्त्री, पुरुषोंने, देशविरति श्रावक धर्म अंगीकार करा ( इस तरह ) साधु, साधवी, श्रावक, श्राविकारूप चतुर्विध संघ स्थापित करा । आगे कितनेकवरसोंसें विच्छेद हुवा थका, इहांसें फिर, साधु श्रावक धर्म प्रवर्त्तन हुवा ( इस समयमें ) परिव्राजक सांख्य मतवालूकी उत्पत्ति भई ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अब शांख्यमतका स्वरूप लिखते हे ॥ ※ ॥

॥ भरतजीके ५०० पुत्रोंने दीक्षा लीथी (उसमे) एकको नाम मरीची था (सो) साधुपना पालना महाकठिन देखकै, नवीन मन कल्पित वेष धारन करा (क्यु कि) पीछा गृहवास करनेमें तो, अपनी हीनता जानके, आजीविका चलानेके लिये मत स्थापित कीया ॥ इस रीतिसें अपना व्यवहार वनाया (कि) साधु तो, मनदंड वचनदंड कायदंड, इन तीनों दंडोंसे रहित है (और) में तो इन तीनों दंडा करके संयुक्त हु । इसवास्ते, मुजकों त्रिदंड रखना चाहिये ( दूसरा ) साधू तो द्रव्य अरु भाव करके मुंडित है। सो लोच कर्त्ते है ( अरु ) में तो द्रव्य मुंडित हु ( इसवास्ते ) मुझे उस्तरे पाछनेसें मस्तक मुंडवाना चाहिये । शिखाभी रखनी चाहियै ( तीसरा ) साधु तो पंचमहाव्रत पालते हे ( अरु ) मेरे तो सदा स्थूल जीवकी हिंसाका त्याग रहो ॥ ( चौथा ) साधु तो निःकंचन है ( अर्थात् ) परिग्रह रहित हे । अरु मुझकों एक पवित्रिकादि रखनी चाहिये । ( पांचमा ) साधु तो शीलसें सुगंधित हैं । अरुमें ऐसा नही हुं ( इसवास्ते मुझे चंदनादि सुगंधि लेनी ठीक है ( छठा ) साधु तो मोह रहित हे ( अरु ) में मोह संयुक्त हु । इसवास्ते मुझे मोहाछादितकों छत्री रखनी चाहियै ( सातमा ) साधू जूते रहित है । मुजकों पगोंमे कुछ जूती प्रमुख चाहियै ( आठमा ) साधू तो निर्मल है । इसवास्ते उनके शुक्लांवर वस्त्र है ( अरु ) में तो क्रोध मान माया अरु लोभ, इन च्यारों कषायों करकें मेला हुं ( इसवास्ते ) मुजे कषायला वस्त्र, ( अर्थात् ) गेरुसें रंगे हुवे भगमे वस्त्र रखने चाहिये ( नवमा ) साधु तो सचित्त जलके त्यागी है । ( इसवास्ते ) में छाणके सचित्त जल पीउंगा । स्नानभी करुगा । ( इस तरे ) स्थूल मृषावादादिकसें नि

वृत्त ज्ञवा । इस प्रकारसें मरीचिने स्वमतसें अपणी आजीविकाकेवास्ते लिंग बनाया । यही लिंग परिव्राजकोंका उत्पन्न नया । यह मरीचि इस नेपसें नग वान्केसाथ विचरता रहा ( तव ) लोक इसका साधुवोंसे विसदृश लिंग देखके पूछा ( तव ) मरीचि, साधुका धर्म यथार्थ बतायके कहा ( कि ) ऐसा कठिन धर्म, हमारेसें पला नही ( तव ) मैंनें यह लिग धारण किया है । यह मरीचि समोसरणके वाहिर प्रदेशमें बैठा रहता ( उहा ) जो कोई इसकेपास उपदेश सुनता,उसकू यथार्थ धर्मसें प्रतिबोध देके, नीतर नगवान्केपास नेज देता था ( पीछे ) एकदासमें मरीचि रोगाग्रस्त ज्ञवा । तव विचार कीया ( कि ) म्हें कुलिंगी ज्ञ । इसवास्ते साधू लोक तो मेरी वेयावच नहि करते हे ( और ) मुझे कराणीनी युक्त नही हें । इससें अवके शरीर अछा होने से, मेरे लायक कोई शिष्य करुगा ( जव )मरीचि अछा ज्ञवा । पीछे थोमा दिनके वाद, एक कपिल नामे राजपुत्र, मरीचकेपास धर्म सुणनेकू आया ( तव ) मरीचनें यथार्थ साधु धर्मका स्वरूप वर्णन कीया । तव कपिल बोला ( कि ) साधू धर्म उत्तम है ( तो ) तुमने ऐसे नेष काहेकूं धारण करा । तव मरीचि बोला ( कि ) साधु धर्म हमारेसें पल नही सका । इससें म्हेनें यह लिग स्वमति कल्पित धारण कीया है । ( इस सेती ) तुम नग वान्केपास जायके दीक्षा ग्रहण करो । तव कपिल राजपुत्र समवसरणके नीतर गए ( वहा ) श्री ऋषभ देव स्वामीकों, छत्र चामरादि सिंहासनयुक्त राज्यलीला नोगवता देखके, पीछा मरीचिकेपास आयके केनें लगा ( कि ) श्री ऋषभदेव स्वामी तो राज्यलीला सुख नोगवते हें । इसवास्ते उसका धर्म तो मुजकू रुचे नही । अव तेरेपास कुछ धर्म है, या नही है । तव मरीचिने जाना (कि) यह नारी कर्मा जीवहै । मेराही शिष्य होने योग्य है । इस लोनसें मरीचिने कहा ( कि ) यहांनी धर्म है । और मैंपनी देशे धर्म है । ( तव ) कपिल मरीचकेपास दीक्षा लेके शिष्य ज्ञवा ( सरपाः सरपेन रज्यते इति वचनात् ) ॥ यह साख्य मतके प्रवर्त्तक, [illegible]मुनीकि । उत्पत्ति कही ॥ ( उस्समय ) मरीचिके तथा कपिलकेपास [illegible] उनके हन धर्मसवधी पुस्तक नही था ॥ नि केवल जो कुछ आचार [illegible] बताए [illegible] उस प्रकारे कपिल कर्त्ता रहा ॥ ( और ) मरीचिने, [illegible] लोनसें, [illegible]ति

थासभी किंचित् धर्म है (ऐसे) उत्सूत्र भाषणेसें एक कोटाकोटि सागरोपम लग जन्म मरण करके, अतमे २४ मा तीर्थंकर श्री महावीर स्वामी हुआ उस मरीचिके काल करे पीछे, कपिल मरीचिके वताया यथार्थ ज्ञानशून्य आचारमें चलता रहा। उस कपिलमुनीके, आसुरी नामे शिष्य हुवा । औ रभी वहोतसे शिष्य हुए ( जिनकु ) पुस्तकशून्य, आचार मात्र, ज्ञान वत लाया। शिष्यूके ऊपर, वहुतसा प्रेम रखता थका, कपिल मुनि, शेषमें का ल करके, ५ मा ब्रह्म देवलोकमें देवता हुवा। उत्पत्तिके अनतर, तत्काल अवधि ज्ञानसें देखा । कि मेनें परभवमें क्या दान पुन्य करा है । तव पूर्व भव देखनेसें, अपणा आसुरी प्रमुख शिष्याकूं यथ ज्ञान शून्य देखा । तव विचार कीया। कि मेरे शिष्य कुछ जानते नही है ( इसवास्ते ) म्हें इस कु कुछ तत्वोपदेश करु। ऐसा विचार करके, कपिल देव आकाशमें, पच वर्ण मडपमें रहकर, तत्वज्ञानका उपदेश कर्त्ता भया। अव्यक्तसें व्यक्त प्रग ट होता है (इत्यादि) धर्मका स्वरूप आकासवानीसें सुनके, आसुरीनें तिस अवसरमें, षष्टि तत्र, प्रमुख अनेक ग्रथ वनाये ( फेर ) इसकी सप्रदायमें एक संख नामा आचार्य हुवा । (तवसें) इस मतका साख्य मत नाम प्रशि द्ध हुवा ( वास्तवमें ) साख्य परिव्राजक सन्यासियोंके लिगका, आचारादि कका मूल, यह मरीचि हुवा। एक जैन मतके विगर, सव मतोंकी जड, इसकू समझना चाहिये ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

## ॥※॥ अव जैन पंडित ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति लि० ॥※॥

॥ ※ ॥ ( जिस दिन ) श्री ऋषभदेव स्वामीकू केवल ज्ञान उत्पन्न हुवा। उसी वखत भरत राजाके, आयुध शालामें हजार देवाधिष्ठित चक्ररत्न उत्पन्न हुवा। दोनू तरफका वधाईदार साथमे आया। उन दोनुकू वधाई देके धर्मकू मोटा जानके, प्रथम केवल ज्ञानका उछव करके, पीछे चक्ररत्नका उछ व करा ( औरभी ) हजार हजार देवाधिष्ठित १३ रत्न उत्पन्न भए। इस १४ रत्नोंके संयोगसें, भरत क्षेत्रके, छ खडमें, अपनी आज्ञा मनाई (इस वास्ते ) इसका नाम, भरतखंड, ऐसा प्रशिद्ध हुवा ॥ ( जव ) छ खड सा धके, भरत पीछा विनीता नगरीमें आया। ( तथ पि ) चक्ररत्न आयुध शा लामें प्रवेश करे नहि (जव) अपणेएए भाइयांकू अपणी आज्ञा मनायेके

लिये दूत भेजा। (तब) बाहुबलजी विगर ए८ भाइयाने विचार किया (कि) राज्य तो हमकूं, पिता ऋषभदेव स्वामी देगए है (तो) इस भरत की आज्ञा कैसें माने। चलो, अब पिताकूं पुछै। जो पिता आज्ञा देवेगा सो करेगें। ऐसा विचारके भगवान्केपास गए (तब) ऋषभदेव स्वामीनें मनका अभिप्राय जानके, ऐसा उपदेश करा। जिनसें ए८ भाइयोंनें दीक्षा ग्रहण करी। सब झगमे छोम दीये (और) बाहुबलजी दूतके मुखसें सुनके, बहुतसे क्रोधमें आयके युद्धकी त्यारी करी (तब) भरतजीभी चढके आये। दोनूके आपसमें वडा युद्ध हुवा॥ भरत तो चक्रवर्त्ती था (और) बाहुबलजी बहोत बल पराक्रमका धरनेवाला था (इसवास्ते) कोइभी युद्धमें हारा नहि। चक्ररत्न, गोत्रपर चले नहि। इसवास्ते भरतजी जीत सके नही (शेषमें) बाहुबलजी आपसें समझके दीक्षा ग्रहण करी। तब लोकोंमे भरतजीकी अपकीर्त्ति भई (पीछे) भरतजीभी अपणा सब भाईयोंकू दीक्षालीवी सुनके, चित्तमें उदास होके, उनोंकु राजी करणेकेलिये, भोजन करानेकों। पकवानोंके गाम्मे भरायके, भगवान्के, समोसरणमें आया (और) केनें लगा, कि अपना भाइयोंकू भोजनकरायके, मेरा अपराधकु माफ कराउंगा (तब) भगवान् श्री ऋषभदेवस्वामी कहनें लगे (कि यह) आहार, साधुवोंके लेनें योग्य नहि (तब) भरतजी मनमे उदास होके केनें लगे (कि) यह आहार किसकू देउ (तब) भगवाननें कहा, जो तेरेसें गुणोंमें अधिक होय, ऐसे वृद्धश्रावक साधर्मीयांकू भोजन कराव। तब भरतजीनें बहुत गुणवान् श्रावकोंकु वो भोजनजिमाया (और) उन श्रावकोंकू ऐसा कह दीया (कि) तुह्म सब जने मिलकर सदेव मेरे इहा भोजन कर लिया करो। (औरभी) जो खरच तुमारे चहीये (सो) मेरे भंडारसें लेलीया करो॥ (और) वाणिज्यादिक सर्व काम छोडके, स्वाध्याय करनेमें, पढने पढानेमें, भगवान्को धरम प्रवर्त्तन करनेमें, सदाकाल सावधान रहो (और) मेरे महिलूंकेपास रहते हुवे मेरेकूभी ऐसे वचन सुनाते रहो। (जितो भवान् वर्द्धते भय। तस्मात् माहन माहन) तब जो वृद्धश्रावक भरतजीके कहनेसें सब काम छोडके निःकेवल धरमकार्य करणेमें उद्यमवंतभए (तबसें) जैनी पमित, वृद्धश्रावकोंकी उत्पत्ति

भई। श्री अनुयोगद्वारजी सूत्रमेंभी, जैनी पंडित श्रावकोंका नाम, वृद्धसाव या ऐसा लिखाहै, यह वृद्धश्रावक भरतजीके महिलोंकेपास वैठे ऊवे (जितोभवान्) इस पूर्वोक्त वचनकूं सदाकाल उच्चारन कर्त्तेरहे। (और) भरतजी तो सदा काल भोगविलासमें मग्न रहते थे (तथापि) वृद्धश्रावकोंका वचन सुनके, मनमें चिंतवन करने लगे। कि मुझकुं किसने जीताहै। तब स्मरन ऊवा। कि मेरेकुं। क्रोध, मान, माया, लोभ, कषायादि कसें, मोहराजा जीत रखाहै (इससेंही) हूं संसारमें मग्न हो रयो हूं। मेरे भाइयादिक सर्व धन्य है। जिनोंने राज्य छोडके चारित्र ग्रहणकीया है। इत्यादिक धर्मकी वार्त्ता स्मरण करनेसें, दिलमें वैराग्य उत्पन्न होता था (और) वृद्ध श्रावक, वेरवेर, माहन माहन, पूर्वोक्त वचन कहनेसे, लोक सब, उन वृद्धश्रावकोंकूं, माहन ऐसे नामसें कहने लगे (तबसे) यह जैनी ब्राह्मण उत्पन्न भए। प्राकृत भाषामें ब्राह्मणकूं माहन नामसे लिखा है। प्राकृत व्याकरणसें, ब्राह्मण शब्द, बंभण (अरु) माहन, इस दोय नामसें सिद्ध होता है। ऐसे श्रावक माहन भोजन करनेवाले, दिन २ वढ़ा तबधे। तब रसोईदार भरतजीकु कहा। कि इनोंमें श्रावककी, वा अन्य पुरुषकी, क्या मालम पडे। तब जितने श्रावक थे। उनकु बुलायके सर्वकी परीक्षा करी। श्रावक जानके भरतजीनें उनोंके शरीरमें, काकणी रत्नसें तीन२ रेखाका चिन्ह कीया (इससें) जिनोपवीत धारनकी रीति प्रशिद्ध भई ॥ (पीछे) भरतजीका वेटा सूर्यवंश ऊवा। जिसके संतानवाले, भरतक्षेत्रमें, सूर्यवंशी कहे जाते हैं (अरु) बाहुबलीका बडा पुत्र, चंद्रयश था (तिसके) संतानवाले, चंद्रवंशी कहे जाते हे। श्री ऋषभदेवजीके कुरुनामे पुत्रके संतानवाले सर्व कुरुवंशी कहे जाते हे। (जिनमें) कौरव, पांडव ऊये हैं (जब) भरतका वेटा सूर्ययश सिंहासनपर वेठा था। तब तिसकेपास काकणी रत्न नहि था (क्यों कि) काकणीरत्न चक्रवर्त्ति शिवाय और किसीकेपास नहि होता है। (इसवास्ते) सूर्ययश राजानें, ब्राह्मण श्रावकाके गलेमें, सुवर्णमय जिनोपवीत करवा दीये। तथा भोजन प्रमुख सर्व भरतमहाराजकीतरे देते रहे (जब) सूर्यजशाका वेटा, महायश, गद्दीपर वेठा (तब) तिसने रूपेके जिनोपवीत बनवा दीये। आगे

तिनके संतानोंने पचरंगे रेशमी पट्टसूत्रमय जिनोपवीत बनाते रहे । इस पीछे सादेसूतके बनाये गये । यह जिनोपवीतकी उत्पत्ति कही ॥ ※ ॥

## ॥ ※ ॥ अब चार वेदोंकी उत्पत्ति लिखते है ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ जब भरतजीनें, ब्राह्मणाकू बहुतसा मान्या पूज्या (तब) दूसरे भी लोक ब्राह्मणाकू दानादिक देनें लगे ( और ) धर्मरूप सर्व उनूकेपास सीखनें लगे । तथा करानें लगे ( तब ) भरत चक्रवर्त्तिनें, ऋषभदेवस्वामी के वचनानुसारे, तिन ब्राह्मणूंके, स्वाध्याय करनेंकेवास्ते, श्री भगवान् ऋषभ देवस्वामीकी स्तवनागर्भित, (और) पूजा, प्रतिष्ठादि, श्रावक धर्मका, सपूर्ण स्व रूप गर्भित, ८ कर्म, ७ नय, ४ निक्षेपा, ए तत्व, । क्षेत्र प्रमाणादिक गर्भि त, बहुत मत्रयुक्त ४ वेद रचे ( तिनके यह नाम ) १ ससार दर्शन वेद । २ सस्थापना परामर्शन वेद । ३ तत्वावबोधन वेद । ४ विद्या प्रबोध वेद । इन च्यारोंमें, सर्व नय वस्तूके कथन सयुक्त तिन ब्राह्मणाकों पढाये । भरत के ८ पाटतक तो, ब्राह्मणाकी भक्ति भरतजीकी तरे करते रहे ।(पीछे) प्रजा भी ब्राह्मणाकों भोजन करानें लगी(तबसें) सर्व जगे ब्राह्मण पूजनीक सम जे गये । इस पीछे (आठमा) तीर्थंकर, श्री चंद्रप्रभ स्वामीके वख्ततक, सर्व ब्राह्मण जैन धर्मी श्रावक रहे ( अरु ) चद्रप्रभु भगवानके पीछे, कितना क काल व्यतीतभये, इस भरतखंडमें, जैन मत (अर्थात्)चतुर्विधसंघ, और सर्वशास्त्र विछेद हो गये । (तब) तिन ब्राह्मणा भासोंकों लोक पूछनें लगे । ( कि ) धर्मका स्वरूप हमकों बतलावो । तब तिनोंनें जो मनमें माना । (और) अपणा जिसमें लाभ देखा सो धर्म बतलाया । अनेक तरहके ग्रथ बनाते रहे ( जब नवमा ) श्री सुविधिनाथ पुष्पदत अरिहत हुए । तिनोंने जब फेर जैन धर्म प्रगट करा (तथापि) कितनेक ब्राह्मणा भासोंने न माना स्वकपोल कल्पित मतहीका कदाग्रहरखा ( जबसें ) अन्य मति ब्राह्मण भए ( और ) उलटे जिन धर्मके साधुवाके द्वेषी बन गए ( इसी तरे ) ७ भगवानके अतर कालमें जिनधर्म विछेद होता रहा ( इससें ) बहुत मिथ्या धर्म बढता गया ॥ ( यदुक्त आगमे ) सिरिभरहचक्कवट्टी । आय रियवेयाण विस्सु उप्पत्ती । माहण पढणत्थमिण । कहिय सुहझाण विवहारं ॥ १ ॥ जिण तित्थे बुछिन्ने । मिछत्ते माहणेहि तेठविया । असंजयाण

पूआ । अप्पाणकाहियातेहि ॥ २ ॥ ( इत्यादि ) ॥ ( फेर ) कितनेक काल पीछे, याज्ञवल्क्य, सुलसा, पिप्पलाद, अरु पर्वत, प्रमुख ब्राह्मणाभासोंनें, धनके लोभसें, तिन वेदामें जीव हिंसा प्रमुख प्ररूपणा करके उलट पुलट कर मारे। जेन धर्मका नामभी वेदामेंसे निकाल दीया। वलकी अन्योक्ति करके (दैत्यदस्युवेदबाह्य) इत्यादिनामोंसे, साधुआंकी निंदा गर्भित, १ ऋग्। २ यजु । ३ साम । ४ अथर्वण, ये ४ नाम कल्पन कर दीये । ( यही वात ) बृहदारण्य उपनिषदके भाष्यमें लिखा है ( कि ) यज्ञोंका कहनेवाला सो यज्ञवल्क्य । तिसका पुत्र याज्ञवल्क्य । इस कहनेसेंभी यही प्रतीत होता है । जो यज्ञाकी रीति, प्राय याज्ञवल्क्यसेंही चली है ( तथा ) ब्राह्मण लोकाके शास्त्रमेंभी लिखा है(कि)याज्ञवल्क्यनें पूर्वली ब्रह्मविद्या वमके, सूर्यपासे, नवीन ब्रह्मविद्या सीखके प्रचलित करी (इससे) यही अनुमान निकलता है ( जो ) याज्ञवल्क्यनें, प्राचीन वेद छोडके नवीन वेद वनाये । (इससें) वर्त्तमान ४ वेद ( और ) जीव हिंसायुक्त यज्ञकी उत्पत्ति, प्राय याज्ञवल्क्यादिकोंसें हुई संभव है ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( तथा ) श्री तेसठ सलाका पुरुष चरित्र प्रथमें, आठमें पर्वके दूसरे सर्गमें, ऐसा लिखा है ( कि ) काशपुरीमें, दो सन्यासणिया रहती थी, तिसमें एकका नाम सुलसा था (अरु) दूसरीका नाम सुभद्रा था, (यह) दोनूही वेद अरु वेदागोकी जानकार थी। ( तिस ) दोनु वहिनोंनें बहुतसे वादियोंको वादमें जीते । (इस अवसरमें) याज्ञवल्क्य परिव्राजक, तिनके साथ वाद करनेंको आया, आपसमें ऐसी प्रतिज्ञा करी ( कि ) जो हार जावै । वो जीतनेंवालेकी सेवा करै । (तव) याज्ञवल्क्यनें, सुलसाकों वादमें जीतके, अपनी सेवा करनेंवाली वनाई ॥ सुलसाभी रात दिन याज्ञवल्क्यकी सेवा करने लगी । (अरु) दोनु युवान थे, इससें कामातुर होके, आपसमें भोगविलास करनें लग गए । ( सच है ) कि अग्निकेपास, घी रहनेंसें पिघलेंगा ( तथा ) घी, घास, फूस, मिलनेंसें, अग्नि वधेंगा ( निदान ) दोनु काम क्रीडामें मग्न होकर, काशपुरीके निकट, कुटीमें वास करते थे ( तव ) याज्ञवल्क्य, सुलसाके पुत्र उत्पन्न भया ( तव ) लोकोंके उपहासके भयसें, उस लडकेकों, पीपलके वृक्ष नीचे छोडकर, दोनुं भागके

प्रतिमा दिखाई और कहा कि यह प्रतिमा जिस देवकी है, तिस अर्हंतका कहा हुआ धर्म जीवदया रूप तत्व हैं, और यह जो वेद प्रतिपाद्य यज्ञ है वे सब हिंसात्मक रूप होनेसें विडम्बना रूप है, परतु क्याकरें जेकर हम ऐसें न करें तो हमारी आजीविका नहीं चलती है, अब तू तत्व जानले और मुझकों भेख दे, अरु तु परमार्हत होजा, क्योंकि मैंनें अपने पेटकेवास्ते तुझकों बहुत दिन बहकाया है, तब शिय्यंभवने नमस्कार करके कहा तू यथार्थ तत्वके कहनेसें सच्चा उपाध्याय है, ऐसा कहकर शिय्यंभवने तुष्टमान होकर यज्ञकी सामग्री जो सुवर्णपात्रादि थे, वे सर्व उपाध्यायकों दे दई, और प्रभवस्वामीके पास जाकर तत्वका स्वरूप पूछकर दीक्षा लेलीनी, शेष इनका वृत्तात परिशिष्टपर्वादि ग्रथसें जान लेना शिय्यंभवस्वामी अठाईस वर्ष गृहस्थावासमें रहे, इग्यारह वर्ष सामान्य साधु व्रतमें रहे, और तेवीस वर्ष युगप्रधानाचार्य पदवीमें रहे, इसीतरें सर्वायु बाशठ वर्ष भोगवके श्रीमहावीर भगवतके अठानवे वर्ष पीछें स्वर्ग गये ॥५॥

॥ ॐ ॥ ६ ॥ श्रीशिय्यंभवस्वामीके पाट ऊपरें यशोभद्र स्वामी बैठे, सो बावीश वर्ष गृहस्थावासमें रहे, और चौदहवर्ष व्रतपर्यायमें रहे, अरु पचास वर्ष तक युगप्रधान पदवीमें रहे, इसीतरें सर्वायु छ्यासी वर्षकी भोगके श्री महावीरसें ( १४८ ) वर्ष पीछे स्वर्गमें गये ॥ ॐ ॥

॥ ॐ ॥ ७ ॥ श्रीयशोभद्रस्वामीके पाट ऊपर, श्री संभूतविजय स्वामी बैठे, सो बैतालीस वर्ष तक गृहस्थ रहे, और चालीश वर्ष व्रत पर्यायमें रहे, तथा आठ वर्ष युगप्रधान पदवीमें रहे, सर्वायु नब्बे वर्ष भोगके स्वर्गमें गये, ॥ ७ ॥—॥ ८ ॥ श्री संभूतिविजय स्वामीके पाट ऊपर, श्री भद्रबाहु स्वामी बैठे सो भद्रबाहु स्वामीने, १ आवश्यक निर्युक्ति, २ दशवैकालिक निर्युक्ति, ३ उत्तराध्ययन निर्युक्ति, ४ आचारागकी निर्युक्ति, ५ सूत्रकृदंग निर्युक्ति, ६ सूर्यप्रज्ञप्ति निर्युक्ति, ७ ऋषिभाषित निर्युक्ति, ८ कल्प निर्युक्ति, ९ व्यवहार निर्युक्ति, १० दशा निर्युक्ति, ये दशनिर्युक्तियों, और १ कल्प, २ व्यवहार, ३ दशाश्रुतस्कध, यह नवमे पूर्वसें उद्धार करके बनाये, और एक बहुत बड़ा भद्रबाहु नामें संहिता ज्योतिष शास्त्र बनाया, उवसग्गहर स्तोत्र बनाया, जैनमतीयों ऊपर बहुत उपकार

करा । इनही न्नद्रवाजजीका सगाचाई वराहमेहर हूआ, वो पहिले तो जैनमतका साधु ज्ञवा था, फेर साधुपणा गेमके वराही सहिता वनाई और जो वराह मिहर विक्रमादित्यकी सन्नाका पन्मित था, वो दूसरा वराहमिहर था, सहिता कारक वो नही हूआ, इसका सपूर्ण वृत्तात परिशिष्ट पर्वसें जान लेना, श्रीन्नद्रवाजस्वामी गृहस्थावासमें पैंतालीश वर्ष रहे, सत्तरे वर्ष व्रतपर्याय, अरु चौदह वर्ष युगप्रधान, सर्व मिलकर ठहत्तर वर्षकी आयु न्नोगके श्रीमहावीरसें एकसौसित्तर (१७०) वर्ष पीठे स्वर्ग गए ॥

॥ ※ ॥ ८ ॥ न्नद्रवाज स्वामीके पाट ऊपर श्रीस्थूलन्नद्र स्वामी वैठे इनका वज्जत वृत्तात है सो परिशिष्ट पर्वग्रथसें जान लेना, १ श्री प्रन्नवस्वामी, २ श्री शिय्यन्नवस्वामी, ३ श्री यशोन्नद्रस्वामी, ४ श्री संन्नूत विजय, ५ श्रीन्नद्रवाजस्वामी, ६ श्रीस्थूलन्नद्रस्वामी, यह ठहों आचार्य चौदह पूर्वकेवेत्ता थे, श्रीथूलन्नद्रस्वामी तीस वर्ष गृहस्थावासमें रहे, चौवीश वर्ष व्रत पर्याय, अरु पैतालीस वर्ष युगप्रधान पदवी, सर्वायु निन्नानवें वर्षकी न्नोगकें श्रीमहावीरके पीठे (२१५) वर्षं स्वर्ग गये, श्रीमहावीरसें दोसौ चौदह वर्ष पीठे आषाढा चार्यके शिष्य तीसरे निन्हव हूये ॥ ※ ॥

॥※॥ श्रीस्थूलन्नद्रस्वामीके वखतमें नवनदोंका एकसौ पचावन (१५५) वर्षका राज्य ऊछेद करके चाणाक्य ब्राह्मणनें चद्रगुप्तराजाकों राजसिंहासन ऊपर वैठाया, और चद्रगुप्तके संतानोंनें एकसौ आठ वर्षतक राज्य कीया चद्रगुप्त मोरपालका वेटा था, इसवास्ते चद्रगुप्तका मौर्यवंश कहते है, यह चंद्रगुप्त जैनमतका धारक श्रावक राजा था, यह चद्रगुप्त, तथा नवनदका वृत्तात देखना होवे, तदा परिशिष्ट पर्व, ऊत्तराध्ययनवृत्ति तथा आवश्यक वृत्तिसें देख लेना ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ श्री स्थूलन्नद्रस्वामीके पीठें ऊपरले चार पूर्व, प्रथम संहनन, प्रथम सस्थान व्यवछेद हो गये, तथा श्रीमहावीरसे दोसौ वीस (२२०) वर्ष पीठे अश्वमित्र नामा चौथा क्षणिकवादि निन्हव हूआ, और श्रीस्थूलन्नद्रजीके समयमें वारा वर्षका डुर्निक्ष (काल) पमा, ऊस समयमें चद्रगुप्तका राज था, तथा श्री महावीरके पीठे (२२८) वर्ष व्यतीत हूए तव गग नामा पाचमा निन्हव ज्ञआ ॥ ※ ॥ ८ ॥

॥ ४ ॥ ९ ॥ श्रीस्थूलभद्रजीके पाट ऊपर श्रीआर्यमहागिरि बैठे, सो आर्यमहागिरिके शिष्य, १ बहुल, २ बलिस्सह हुआ, फेर बलिस्सहका शिष्य श्रीउमास्वातीजी भया जिसनें तत्वार्थादि सूत्र रचे है और उमास्वातीका शिष्य श्यामाचार्य, जिसनें प्रज्ञापना (पन्नवणासूत्र) बनाया, यह श्यामाचार्य श्रीमहावीरसें तीनसौ छिहत्तर वर्ष पीछे स्वर्ग गया, और आर्य महागिरजी तीस वर्ष गृहवासमें रहे, चालीस वर्ष व्रतपर्याय, अरु तीस वर्ष युगप्रधान पदवी सवायु एकसौ वर्षकी भोगके स्वर्ग गया ॥ ॥९॥

॥ ॥१०॥ श्रीआर्यमहागिरजीके पाट ऊपर श्रीसुहस्तिसूरि, जिसने एक भीखारीकों दीक्षा दीनी, वो भीखारी काल करके चन्द्रगुप्तका वेटा बिंडुसार और बिंडुसारका वेटा अशोक और अशोकका वेटा कुणाल, तिस कुणालका वेटा सम्प्रति राजा हुआ, तिस सम्प्रति राजानें जैनधर्मकी बहुत वृद्धि करी, क्यों कि कल्पसूत्रके प्रथम उद्देसेमें श्रीमहावीरके समयमें अबकी निसवत बहुत थोमे देशोंमें जैनधर्म लिखा है, मारवाम, गुजरात, दक्षिण, पंजाब वगैरे देशोंमें जो जैनधर्म हे, सो सम्प्रति राजाहीसें फैला है, यद्यपि इस कालमें जैनी राजाके न होनेसें जैनधर्म सर्वजगें नही, परंतु संप्रति राजाके समयमें बहुत उन्नतिपर था, क्योंकि सम्प्रति राजाका राज्य मध्य सम और गंगापार और सिंधु पारके सर्व देशोंमें था, सम्प्रति राजानें अपने नौकरोंकों जैनके साधुओंका वेष बनाकर अपने सेवक राजाओंके जो शक, यवन, फारसादि, देशों थे, तिन देशोंमें भेजे, तिनोंने तिन राजाओंकों जैनके साधुओंका आहार विहार आचारादि सर्व बताया और समझाया पीछेसें साधुओंका विहार तिन देशोंमें कराकर लोकोंकों जैनधर्मी करा, और संप्रति राजानें ( ९९००० ) निनानवें हजार जीर्ण ( पुराने ) जिनमंदिरोंका उद्धार कराया, अर्थात् पुराना टूटाफूटाकों नवा बनाया और छवीस हजार ( २६००० ) नवीन जिनमंदिर बनवाये और सोने, चांदी पीतल, पाषाण, प्रमुखकी सवा क्रोम प्रतिमा बनवाई, तिसके बनवाये मंदिर नमौल, गिरनार, शत्रुंजय, रतलाम प्रमुख अनेक स्थानोंमे खमे हमनें अपनी आखोसें देखे हे, और सम्प्रतिकी बनवाई जिनप्रतिमा तो हमनें सैकमों देखीहै, इस सम्प्रति राजाका वृत्तांत परिशिष्ट पर्वादि ग्रंथोंसे समग्र जान लेना॥

॥ ✻ ॥ श्रीसुहस्ती सूरि आचार्यने उज्जयनकी रहनेवाली भद्रासेठानीका पुत्र अवती सुकुमालकों दीक्षा दीनी, और जहा उस अवती सुकुमालनें काल करा था, तिस जगे तिस अवती सुकुमालके महाकाल नाम पुत्रनें जिनमंदिर वनवाया, और तिस मदिरमें अपने पिताके नामसे अवती पार्श्व नाथकी मूर्त्ति स्थापनकरी, कालातरमें ब्राह्मणोनें अपना जोर पाकर तिस मंदिरमें मूर्त्तिकों हेठे दावकर ऊपर महादेवका लिग स्थापन करके महाकाल ( महादेवका ) मदिर प्रसिद्धकर दीया, पीछे जव राजा विक्रम उज्जयनमें हुआ, तिस अवसरमें कुमुदचद्र, अर्थात् सिद्धसेन दिवाकर नामा जैनाचार्यनें कल्याणमदिर स्तोत्र वनाया, तव शिवका लिग फटकर विचमेंसु पूर्वोक्त श्रीपार्श्वनाथकी मूर्त्ति फिर प्रगट हुइ ॥ ९ ॥

॥ ✻ ॥ इनका संवध ऐसा है कि, विद्याधर गच्छमें, जव स्कदिलाचार्यका शिष्य वृद्धवादि आचार्य था, तिस अवसरमें, उज्जयनका राजा विक्रमादित्य था, तिसका मत्री कात्यायन गोत्री देवऋषिनामा ब्राह्मण, तिसकी देवसिका नामा स्त्री, तिनका पुत्र सिद्धसेन, सो, विद्याके अभिमानसें सारे जगतके लोकोंकों तृणवत् ( घासफुसशमान ) समझताथा, और ऐसा जानता था कि मेरे समान वुद्धिमान् कोइभी नही, और जो मुझकों वादमें जीत लेवे, तो मै उसकाही शिष्य वन जाऊंगा, पीछे तिसने वृद्धवादीकी वहुत कीर्त्ति सुनी उनके सन्मुख जाने वास्ते सुखासन ऊपर वैठकें भृगुकच्छ ( भरौच ) कीतरफ चला जाता था, तिस अवसरमें वृद्धवादीभी रस्तेमें सन्मुख आता हुआ मिला, तव आपसमें दोनोंका आलाप सलाप हूआ पीछे सिद्धसेनजीने कहा कि, मेरे साथ तुम वाद करो, तव वृद्धवादीने कहा कि वाद तो करु, परतु इस जगलमें जीते हारेका कहनेवाला कोइ शाक्षी नही, तव सिद्धसेनजीने कहा कि, यह जो गौ चरानेंवाले गोप हैं, येही मेरे तुमारे साक्षी रहे, ये जिसको कहदेंगे हारा सो हारा, तव वृद्धवादीनें कहा वहुत अछा येही साक्षी रहे, अव तुम वोलो, तवसिद्ध सेनजीनें वहुत सस्कृत भाषा वोली और चुप करी, तव गोपोंने कहा यह तो कुछभी नही जानता केवल ऊचा वोलके हमारे कानोंकों पीडा देता है, तव गोप कहने लगे, हे वृद्ध त वोल ? पीछे वृद्धवादी अवसर देखकें

कन्ना बाधकर तिन गोपोंकी नाषामें कहनें लगे, और थोमे थोमे कूदनेंनी लगे, जो छद उच्चारा सो कहते है " नविमारिये नविचोरियें, परदारागमण निवारिये ॥ थोवाथोवटाइयें, सग्गिमट्टेमट्टेजाइयें ॥ १ ॥ फेरनी बोले, और नाचनें लगे ॥ छद ॥ कालो कवल नीचोवट्ट, छठें नरिउ दीवड थट्ट ॥ एवम पडीठ नीठे झाड, अवरकिसोठे सग्ग निलाड ॥ २ ॥ यह सुनकर गोप बहुत खुशी हुये और कहनें लगे कि वृद्धवादी सर्वज्ञ हें, इसनें कैसा मीठा कानोंकों सुखदायी हमारे योग्य उपदेश कहा, और सिद्धसेन तो कुछ नही जानता, तब सिद्धसेनजीने वृद्धवादीकों कहा कि हे नगवान्! तुम मुझकों दीक्षा देकें अपना शिष्य बनाउ, क्योंकि मेरी प्रतिज्ञा थी, के जो गोप मुझे हारा कहेंगे, तो में हारा और तुमारा शिष्य बनुगा, यह सुनकर वृद्धवादीनें कहा, कि नृगुपुरमें राजसन्नाके बीच तेरा मेरा वाद होवेगा, परतु यह गोपोंकी सन्नामें वादही क्या है, तब सिद्धसेन कहा, मैं अवसर नही जानता तुम अवसरके ज्ञाता हो इसवास्ते मे हारा पीछें वृद्ध वादीने राजसन्नामें उसको पराजय करा, तब सिद्धसेननें दीक्षा लीनी, गुरुनें उनका नाम कुमुदचद्रजी दीया, पीछे जब आचार्य पदवी दीनी, तब फिर सिद्धसेन दिवाकर नाम रक्खा, पीछे वृद्धवादी तो और कहीकों विहार कर गये, और सिद्धसेन दिवाकरकों सर्वज्ञ पुत्र ऐसा विरुद दीया ऐसा विरुद बोलते हूए अवती नगरीके चौकमें लाये, तिस अवसरमें राजा विक्रमादित्य हाथी ऊपर चढा सन्मुख मिला तब राजानें सर्वज्ञ पुत्र ऐसा विरुद सुनके तिनकी परीक्षा वास्ते, हाथी उपर बैठेहीनें मनसें नमस्कार करा तब आचार्यनें धर्मलान कहा, राजानें पूछा कि विनाही वदना करे, आप मेरेकों धमलान क्यों कर कहा, क्या यह धर्मलान बहुत सस्ता है, तब आचार्यनें कहा यह धर्मलान क्रोमचितामणि रत्नोंसेंनी अधिक है जो कोई हमकों वदना करता है उसकों हम धर्मलान कहते हें और ऐसेंनी नही जो तुमने हमकों वदना नही करी तुमनेंनी अपनें मनसें वदना करी, तो मनही सर्व कार्यमें प्रधान है, इस वास्ते हमनें धर्म लान कहा है, और तुमनें मेरी परीक्षा वास्तेही मनमें नमस्कार करा है, तब विक्रमराजा तुष्टमान होकर, हाथीसें नीचें उतरकर सवसधकी

समक्ष वंदना करी, और एक क्रोम अशर्फी दीनी, परतु आचार्यने अशर्फीयां नही लीनी, क्योंकि वे त्यागी थे, और राजाभी पीछा नहीं लेता, तव आचार्यकी आज्ञासें सघपुरुषोनें जीर्णोद्धारमें लगादीनी, राजाके दफतरमें तो ऐसा लिखा है ॥ श्लोक ॥ धर्मलाभ इतिप्रोक्ते, दूरा डच्छ्रित पाणये ॥ सूरये सिद्धसेनाय, ददौकोटि धराधिपः ॥ १ ॥ श्री विक्रमराजाके आगें सिद्धसेन दिवाकरनें ऐसेंभी कहा था कि ॥ गाथा ॥ पुणे वास सहस्से । सयमि वरिसाण नवनवइकए ॥ होई कुमार नरिंदो, तुहविक्कमराय सारित्थो ॥ १ ॥ अन्यदा सिद्धसेन चित्रकूटमें गये, तहा वहुत पुराने जिनमदिरमें एक वमा मोटा स्थभ देखा, तव किसीकों पूछा कि यह स्थभ किसतराका है, यह सुनकर किसीनें कहा कि यह स्थभ औषध द्रव्यमय जलादि करकें अभेद्य वज्रवत् है, इस स्थभमे पूर्वाचार्योंने वहुत रहस्य विद्याके पुस्तक स्थापन करे है, परतु किसीसें यह स्थभ खुलता नही यह सुनकर सिद्धसेन आचार्यनें तिस स्थभकों सूघा तिसकी गधसें तिसकी प्रतिपक्षी औषधीयोंका रस, तिरसें वो स्थंभ कमलकी तरें खिम गया तव तिसमें पुस्तक देखा, तिसमें सु एक पुस्तक लेकर वाचा, तिसके प्रथम पत्रमें दो विद्या लिखी पाई, एक सरसों विद्या, और दूसरी सुवर्णविद्या, तिसमें सरसों विद्या उसकों कहते है कि, जो काम पमे तव मत्रवादी जितने सरसोंके दाने जपके जलाशयमें गेरे, उतनेही अश्वार वैतालीश प्रकारके आयुधों सहित वाहिर निकलके मैदानमें खमे हो जाते है तिनोंसें शत्रुकी सेना भग हो जाती है, पीछे जव वो कार्य पूरा हो जाता है तव अश्वार अदृश्य हो जाते हे, और दूसरी हेमविद्यासें विनामेहनतके जितना चाहे, उतना सुवर्ण हो जाता है तव ये, दो विद्या सिद्धसेनने लेलीनी, पीछे जव आगे वाचने लगा, तव स्थंभ मिल गया सर्व पुस्तक वीचमें रह गये, और आकाशसें देव वाणी हुइ, कि तू इन पुस्तकोंके वाचने योग्य नही आगे मत वाचना, वाचेंगा तो तत्काल मर जायगा, तव सिद्धसेनने डरकें विचार करा कि दो विद्या मिली सोही सही, पीछे चित्रोमसे विहार करके पूर्वदेशमें कुमार पुरमें गये, तहा देवपाल राजा था तिसकों प्रतिवोधके पक्का जैन धर्मी करा, तहा वो राजा सिद्धात श्रवण करता है, जव ऐसें कितनाक

काल व्यतीत हुआ, तब एकदा समय राजा भगना आया, और आसुसें नेत्र भरकर कहने लगा कि:— हे भगवन् हम बमे पापी है, क्यों कि आपकी ऐसी उत्तम गोष्टिका रस नही पीसके है कारण कि हम बमे संकटमें पमे है, तब आचार्यने कहा तुमको क्या संकट हुआ, राजा कहने लगा कि बहुत मेरे वैरी राजे एकठे होकर मेरा राज्य छीना चाहते है, तब फेर आचायने कहा, कि हे राजन् तू आकुल व्याकुल मत हो, जब मै तेरा साहाय करूं तो फेर तुझे क्या चिंता है, यह बात सुनकर राजा बहुत राजी हुआ, पीछे आचार्यनें राजाकों पूर्वोक्त दोनों विद्यायोंसें समथ कर दीया, तिन विद्यायोंसे परदल भग हो गया तिनका मेरा ममा सर्व राजानें लूट लीया, तब राजा आचार्यका अत्यंत भक्त हो गया, उससें आचार्य सुखोंमे पमके शिथिलाचारी होगया, यह स्वरूप वृद्धवादी जीनें सुना, पीछे दया करके तिनका उद्धार करने वास्ते तहा आये दरवाजे आगें खमे होकर कहला भेजा कि एक बूढा वादी आया है, तब सिद्ध सेननें बुलाकर अपनें आगे बैठाया वृद्धवादी सर्व अपना शरीर वस्त्रसें ढाक कर बोले.—"अण फुल्लियफुल्लमतोमहि" मारोवामोमिहिम्मिणकुसुमेहि ॥ अ चिनिरजणजिण, हिंमहिकाइत्रणेणवण ॥ १ ॥ इस गाथाको सुनकर सिद्ध सेननें विचारभी करा परतु अर्थ न पाया तब विचार करा कि क्या यह मेरे गुरु वृद्धवादी है जिनके कहेका मै अर्थ नही जानता हू पीछे जब वार वार देखने लगा तब जाना कि यह मेरा गुरु है पीछे नमस्कार करकें क्षमापन मागा, और पूर्वोक्त श्लोकका अर्थ पूछा तब वृद्धवादी कहनें लगे "अणफुल्लियेत्यादि" अणफुल्लियफुल्ल प्राकृतके अनल होनेसें अप्राप्त फूल फलोंको मत तोम, भावार्थ यह है कि योग जो है, सो कल्पवृक्ष है, किसतरे कि जिस योग रूप वृक्षमें तप नियम तो मूल है, और ध्यान रूप बमा स्कंध है, तथा समता पणा कविपणा, वक्तापणा, यश, प्रताप, मरण, उचाटन, स्तंभन, वशीकरणादि सिद्धियों कि जो सामर्था सो फूल है, अरु केवलज्ञान फल है, इससें अभी तो योगकल्पवृक्षके फूलही लगे है सो केवल ज्ञानरूप फल करकें आगे फलगे, इसवास्ते तिन अप्राप्त फल पुष्पोंको क्यों तोमता है अर्थात् मत तोम ऐसा भावार्थ है, तथा "मारोव

मोम्मिहि " जहा पाच महाव्रत आरोपा है तिनकों मत मरोम " म णकुसुमे त्यादि " मनरूप फूलें करी निरजन जिन पूजय ( निरजन जिनकों पूज ) " वनात् वनकिहिम्मसे ' राजसेवादि बुरे नीरस फल क्यों करता है इति पदार्थ, तव सिद्धसेन सूरिनें गुरु शिक्षाकों अपने शिर ऊपर धरके और राजाकों पूछके वृद्धवादी गुरुके साथ विहार करा, और निविघ्न चारित्र धारण करा, अनेक आचार्योंसे पूर्वोका ज्ञान सीखा, एकदा सिद्धसेनजीनें सर्वसघकों एकठो करकें कहा कि तुम कहोतो सर्वा गमोंकों मे सस्कृत भाषामें कर देउ, तव श्रीसघने कहा क्या तीर्थंकर गणधर सस्कृत नही जानते थे, जो तिनहोनें अर्द्धमागधी भाषामें आगम करे ऐसी वात कहनेसे तुमको पाराञ्चिक नाम प्रायश्चित्त लागा हम तुमसें क्या कहे तुम आपही जानते हो, तव सिद्धसेनने गुरुका वचन प्रमाण करके कहा कि, में मौन करकें वारावर्षका पाराञ्चिक नाम प्राय श्चित्त लेकें गुप्त मुख वस्त्रिका, रजोहरणादि लिग करकें और अवधूत रूप धारके फिरुगा, ऐसें कह कर गच्छको छोडके नगरादिकोंमे पर्यटन् करने लगे, वारा वर्षके पर्यतमे उज्जयन नगरीमें महाकालके मदिरमें शेफालि काके फूलो करके वस्त्ररगे पहने हुए सिद्धसेनजी जाके वैठा, तव पूजारी प्रमुख लोकोने कहा तुम महादेवकों नमस्कार क्यों नही करता सिद्धसेन तो वोलतेही नही है ऐसें लोकोंकी परपरासें सुनकर विक्रमादी त्यनेभी तहा आकर कहा " क्षीर लिलिक्षो भिक्षो किमिति त्वया देवोनवंद्यते " तव सिद्धसेननें कहा मेरे नमस्कारसें तुमारे देवका लिग फट जायगा फेर तुमकों महादुःख होवेगा, मै इस वास्ते नमस्कार नही करता हु तव राजानें कहा लिग तो फट जानेदो परतु तुम नमस्कार करो पीछे सिद्ध सेनजी पद्मासन वैठके कहने लगा, तथाहि ॥ श्लोक इंद्रवज्रा वृत्त ॥ स्वयम्भुव भूतसहस्रनेत्र, मनेकमेकाक्षरभावलिग ॥ अव्यक्तमव्याहत विश्व लोक, मनादिमध्यातमपुण्यपापं ॥ १ ॥ इत्यादि प्रथमही श्लोक पढनेसें लिगमेंसें धूआ निकला, तवलोक कहनें लगे शिवजीका तीसरा नेत्र खुला है, अव इस भिक्षुकों अग्निनेत्रसें भस्मकरेगा, तव तो विजलीके तेजकी तरें तमतमाट करता प्रथम अग्नि निकला, पीछे श्रीपार्श्वनाथजीका

विव प्रगट हूआ, तव वादी सिद्धसेननें कल्याणमंदिर नवीन स्तवन करके क्षमापन मागा, तव राजा विक्रमादित्य कहने लगा कि हे भगवन् यह क्या अदृश्यपूर्व देखनेमें आया यह कौनसा नवीन देव है और यह प्रगट क्यों कर हुआ, तव सिद्धसेनजीनें कहा, अवंतीसुकुमालका पुत्र महाकालनें पिताके नामसें अवंती पार्श्वनाथका मंदिर और मूर्ति वनाय स्थापन करी थी, तिसकी कितनेक वर्ष लोकोनें पूजा करी, अवसर पाकर ब्राह्मणोंने जिनप्रतिमाकों हेठ दावके ऊपर यह शिवलिंग स्थापन करा इत्यादि सर्व वृत्तांत कहा, और हे राजन् इस मेरी स्तुतिसें शासन देवताने शिवलिंग फाडके वीचमेंसें यह प्रतिमा प्रगट कर दीनी, अव तू सत्यासत्यका निर्णय कर ले, तव विक्रमादित्यनें एकसौ गाम मंदिरके खरच वास्ते दीये और देवके समक्ष गुरु मुखसें वारा व्रत ग्रहण करे, और सिद्धसेनकी वहुत महिमा करी अपने स्थानमें गया और वादींद्र (सिद्धसेनदिवाकरकों) गुरुने जिनधर्मकी प्रभावनासें तुष्टमान होकर संघमें लीया, अरु पूर्ववत् आचार्य वनाया ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ एकदा प्रस्तावे सिद्धसेन दिवाकर विहार करते हुये मालवेके देशमें जो ॐकारनामें नगर है, तहां गये तिस नगरके भक्त श्रावकोनें आचार्यकों विनती करी, जैसें हे भगवान् इसी नगरके समीप एक गाम था, तिसमें सुंदर नामा राजपुत्र ग्रामणी था, तिसकी दो स्त्रीयां थीं, एक स्त्रीके प्रथम पुत्री जन्मी वो स्त्री मनमें खीजी तिस अवसरमें उसकी सौकनभी प्रसूत होनेवाली थी, तव तिस वेटीवालोनें विचारा कि इसके पुत्र न होवे तो ठीक है, क्यों कि नहीं तों यह पतिकों वल्लभ हो जावेगी, तव दाईसें मिलके उससें पैदा हुआ पुत्रकों वाहिर गिरा दीया, और तत्कालका मरा हुआ लडका उसके आगें रख दीया, पीछे जो लडका वाहिर गेरा गया था, उसकों कुलदेवीनें गौकारूप करकें पाला जव आठ वर्षका हुआ तव इस ॐकार नगरके शिवभवनके अधिकारी भरटनें देखा और अपना चेला वना लीया, एकदा प्रस्तावे कन्यकुब्ज देशका आखोंसें आंधा राजाने दिग् विजय कार्यसें तहां पडाव करा तव रात्रिमें उस छोटे चेलेकों शिवभक्त व्यंतर देवतानें कहा कि शेष भोगराजाकों देना उसकी आंख

अच्छी हो जावेगी तैसेंही करा तिस्सें राजाकी आख अच्छी होगई तव राजाने सो गाम मदिरके खरच वास्ते दीये और यह त्रमा कहा जो शिव का मदिर है सोभी उसीने वनवाया, और हम इस नगरमें रहते हैं परंतु मिथ्या दृष्टियोंके वलवान् होनेंसें हम जिनमदिर वनाने नही पाते हैं इस वास्ते आपसें वीनती करते है, कि इस मदिरसें अधिक हमारा मदिर यहा वने तो ठीक है, और आप सर्वतरेंसें सामर्थ हो तिनका वचन सुनकर वादिद्रनें अवतीमें आकर चार श्लोक हाथमें लेकर विक्रमादित्यके द्वार पास आये, दरवाजे दारके मुखसें राजाकों कहाया "दिदृक्षु र्भिक्षुरायात। स्ति ष्ठति द्वारवारितः। हस्तन्यस्तचतुः श्लोकः। उतागच्छतुगच्छतु ॥१॥ तिस श्लोक कों सुनकर विक्रमादित्यनें वदलेका श्लोक लिखकर भेजा" दत्तानिदशलक्षा णि, शासनानिचतुर्दश ॥ हस्तन्यस्तचतु· श्लोकः ॥ उतागच्छतुगच्छतु ॥२॥ तिस श्लोककों सुनकर आचार्यनें कहा भेजा कि, भिक्षु तुमकों मिला चाहता है, परंतु धन नहीं लेता, तव राजाने सन्मुख बुलवाये और पिछानके कहने लगा, कि गुरुजी वहुत दिनों पीछे दर्शन दीया, तव आचार्य कहने लगे धर्मकार्यके करनेंसें वहुत दिन हुये चिरसें आना हुआ, अव चार श्लोक तुम सुनो ॥ अपूर्वेय धनुर्विद्या, भवताशिक्षिता कुतः ॥ मार्गणौघः समभ्येति, गुणोयातिदिगंतरे ॥ १ ॥ सरस्वती स्थितावक्रे, लक्ष्मीकरसरो रुहे ॥ कीर्त्तिःकिकुपिता राजन्। येन देशातरेगता ॥ २ ॥ कीर्त्तिस्तेजातजा ड्येव, चतुरभोधिमज्जनात् ॥ आतपाय धरानाथ, गतमार्त्तंडमंडल ॥ ३ ॥ सर्वदासर्वदोसीति, मिथ्या सस्तूयसेजनैः ॥ नारयोलेभिरे पृष्ठ। नवक्षपरयो षितः ॥ ४ ॥ यह चारों श्लोक सुनके राजा वहुत खुश हुआ, और आचार्यकों कहने लगा, जो मेरा राज्यमें सार है, सो मागो तो देदेउं, तव आचार्यनें कहा मुझेतो कुछभी नही चाहता, परतु ॐकार नगरमें चतुर्दार जैनमदिर शिवमदिरसें उचा वनाउ, और प्रतिष्ठाभी कराउ, तव राजानें वैसेंही करा तव जिनमत प्रभावना देखके सघ तुष्टमान हुआ, इत्यादि प्रकारसें जैनधर्मकी प्रभावना करते हुए दक्षिणदेशमें प्रतिष्ठानपुरमे जाकर अनशन करके देवलोक गये, तव तहासें सघने एक भटकों सिद्धसेनकी गच्छ पास खवर करनेको भेजा तिस भटनें सूरियोकी सभामें आधा श्लोक

पढा और वार वार पढताही रहा, वो आधा श्लोक यह है:— स्फुरंति वादिखद्योता । सांप्रत दक्षिणापथे ॥ जव वार वार यह अर्द्ध श्लोक सुना तव सिद्धसेनकी वहिन सावत्रीनें सिद्ध सारस्वत मन्त्रसें अर्द्ध श्लोक पूरा करा। नूनमस्तगतोवादी। सिद्धसेनोदिवाकरः ॥ १ ॥ पीछे तिस भट्टनें सव वृत्तांत सुनाया, तव सवकों वमा शोक हुआ ॥ इति सिद्धसेन दिवाकरका प्रसंगसें संवध कथन करा ॥ ॐ ॥ ॥ ※ ॥

॥※॥ यह श्रीआर्य सुहस्ति आचार्य तीन वर्ष गृहस्थावासमें रहे, और चौवीसवर्ष व्रत पर्याय तथा छेतालीश वर्ष युगप्रधान पदवी सर्व मिलकर एकसौ वर्षकी आयु भोगके श्रीमहावीरसें दोसौ एकानवे ( २९१ ) वर्ष पीछे स्वर्ग गये, ११ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ १२ श्रीआर्य सुहस्तिसूरिके पाटऊपर, श्रीसुस्थित सूरि हुवा तिनोंनें क्रोमोंवार सूरिमन्त्रका जापकरा, इसवास्ते गच्छका कोटिक, ऐसा दूसरा नाम श्रीसंघनें रक्खा, क्योंकि श्री सुधर्मस्वामीसें लेकर दशपाटतक तो अनगार निग्रंथगच्छ नाम था,पीछे दूसरा कोटिक गच्छनाम हुवा

॥ ※ ॥ १३ श्री सुस्थितसूरिके पाट ऊपर श्रीइन्द्रदिन्नसूरि हुआ, इस अवसरमें श्री महावीरसें चारसौ त्रेपन ( ४५३ ) वर्ष पीछे गर्द्दभिल्लरा जाके उच्छेद करणेंवाला, दूसरा कालिकाचार्य हुआ, इसकी कथा कल्प सूत्रमें प्रसिद्ध है, और श्रीमहावीरसें ( ४५३ ) वर्ष पीछे भृगुकच्छ ( भमों चमें ) श्रीआर्य खपुटाचार्य विद्याचक्रवर्त्ती हुआ, इनका प्रवध श्रीप्रवंध चिंतामणिग्रंथ, तथा हारिभद्री आवश्यककी टीकासें जान लेना, और ( ४६० ) वर्ष पीछे आर्यमंगु, वृद्धवादी, पादलिप्त तथा कल्याण मंदिरका कर्त्ता ऊपर जिसका प्रवध लिख आये सो सिद्धसेन दिवाकर हुआ, जिनोंने विक्रमादित्यकों जैनधर्मी करा सो विक्रमादित्य श्री महावीरसें ( ४७० ) वर्ष पीछे हुआ, सो ( ४७० ) वर्ष ऐसें हुए है— जिस रात्रिमें श्रीमहावीरजी निर्वाण हुए, उस दिन अवंति नगरीमें पालक नामा राजाकों राज्याभिषेक हुआ, यह पालक चंद्रप्रद्योतका पोता था तिसका राज्य (६०) वर्ष रहा, तिसके पीछे श्रेणिकका वेटा कोणिक और कोणिकका वेटा उदायी जव विना पुत्रके मरा, तव तिसकी गद्दी ऊपर नंद

नामा नाई बैठा, तिसकी गद्दीमें सर्व नदनामा नव राजे हुए, तिनका राज्य (१५५) वर्ष तक रहा, नवमें नंदकी गद्दी ऊपर मौर्यवंशी चंद्रगुप्त राजा हुआ, तिसका बेटा बिंदुसार, तिसका बेटा अशोक, तिसका बेटा कुणाल तिसका बेटा संप्रति महाराजादि हुए, इन मौर्यवंशीयोंका सर्व राज (१०८) वर्ष तक रहा, यह पूर्वोक्त सर्व राजे प्रायें जैनमत वाले थे, तिनके पीछे तीस वर्ष तक पुष्पमित्र राजाका राज्य रहा, तिस पीछे बलमित्र भानुमित्र, यह दोनों राजाका राज्य (६०) वर्ष तक रहा, तिस पीछे नभवाहन राजाका राज्य (४०) वर्षतक रहा, तिस पीछे तेरा वर्ष गर्द्दभिल्लका राज्य रहा, और चार वर्ष शकोंका राज्य रहा, पीछे विक्रमादित्यनें शकाकों जीतके अपना राज्य जमाया, यह सर्व (४७०) वर्ष हुए ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ १४ श्री इंद्रदिन्न सूरिके पाट ऊपर श्रीदिन्नसूरि हुये ॥

॥ ※ ॥ १५ श्रीदिन्न सूरिकें पाट ऊपर, श्री सिंहगिरी सूरि हुये ॥

॥※॥ १६ श्रीसिंहगिरिजीके पाट ऊपर श्री वज्रस्वामी हुये, जिनको बाल्याव स्थासें जातिस्मरण ज्ञान था, और आकाशगामनी विद्याभी थी, जिनोंने दूसरे वार वर्षीकालमें संघकी रक्षा करी, तथा जिनोंने दक्षिणपथमे बौद्धोंके राज्यमे श्रीजिनेंद्रपूजा वास्ते फूल लाके दीये, बौद्धराजाकों जैनमती करा, यह आचार्य पीछला दश पूर्वका पाठक हुआ, जिनोंसें हमारी वज्री शाखा उत्पन्न हुई, इनका प्रबंध आवश्यक वृत्तिसें जान लेना, सो वज्रस्वामी श्रीमहावीरसें पीछे चार सौ छानवे, और विक्रमादित्यके संवत छवीसमें जन्मे, और आठ वर्ष घरमें रहे, चौतालीस वर्ष सामान्य साधुव्रतमें रहे, और छत्तीस वर्ष युगप्रधान पदवी में रहे, सर्वायु अठासी वर्षकी भोगी, तथा इन आचार्यके समयमें जावड़ शाह सेठनें श्री शत्रुंजय तीर्थका विक्रम संवत् (१०८) में तेरहवा वमा उद्धार करा, तिसकी श्रीवज्रस्वामीनें प्रतिष्ठा करी, यह श्रीवज्रस्वामी श्रीमहावीरसें (५८४) वर्ष पीछे स्वर्ग गये, इन श्री वज्रस्वामीके समयमें दशमा पूर्व, और चौथा संहनन, और संस्थान, व्यवच्छेद होगये, यहां श्री सुहस्ती सूरि सें लेके श्रीवज्रस्वामी तक अपर पट्टावलियोंमे १ श्रीगुणसुंदरसूरि, २ श्रीकालिकाचार्य, ३ श्रीस्कंधलाचार्य, ४ श्रीरेवतीमित्र, सूरि, ५ श्रीधर्मसूरि, ६ श्रीभद्रगुप्ताचार्य, ७ श्रीगुप्ताचार्य, यह सात क्रमसें

युगप्रधान आचार्य हुये, तथा श्रीमहावीरसें पांचसौ तेतीस ( ५३३ ) वर्ष पीछे श्रीआर्यरक्षितसूरिनें सर्व शास्त्रोंके अनुयोग पृथग् पृथग् कर दीये ये प्रबंध आवश्यक वृत्तीसें जान लेना, तथा श्रीमहावीरसें ( ५४८ ) में वर्षे त्रैराशिके जीतनेवाले श्रीगुप्त सूरि हुये, तिनका प्रबंध उत्तराध्यनकी वृत्ति, तथा श्रीविशेषावश्यकसें जान लेना, जिसनें त्रैराशिक मत निकाला तिसका नाम रोहगुप्त था, वो श्रीगुप्तसूरिका चेला था, जिसका उलूक गोत्र था जब रोहगुप्त गुरुके आगे हारा, और मत कदाग्रह न छोडा तब अंतरंजिका नगरीके बलश्रीराजानें अपने राज्यसे बाहिर निकाल दीया, तब तिस रोहगुप्तनें कणाद नामा शिष्यकरा, उस्कों १ द्रव्य, २ गुण, ३ कर्म, ४ सामान्य, ५ विशेष, ६ समवाय, इन षट् पदार्थोंका स्वरूप बतलाया, तब तिस कणादनें वैशेषिक सूत्र बनाये तहांसें वैशेषिक मत चला ॥

॥ ※ ॥ १७ श्रीवज्र स्वामीके पाट ऊपर श्रीवज्रसेन सूरि बैठे, वे दुर्भिक्षमें श्रीवज्रस्वामीके वचनसें सोपारक पत्तनमें गये, तहा जिनदत्तके घरमें ईश्वरी नामा तिसकी भार्यानें लाख रूपकके खरचनेसें एक हांमी अन्नकी राखी, जिसमें विष ( जहर ) मालने लगी, क्योंकि उनोंनें विचारा था कि अन्न तो मिलता नही तिसवास्ते जहर खाके सर्व घरके आदमी मरजायेंगे तिस अवसरमें श्रीवज्रसेनसूरि तहा आये, वो उनकों कहनें लगे कि तुम जहर मत खाउ कलकों सुगाल हो जावेगा तैसेंही हुआ तब तिन शेठके चार पुत्रोंनें दीक्षा लीनी तिनके नाम लिखते हैः— १ नागेंद्र, २ चंद्र, ३ निरत्त, ४ विद्याधर, तिन चारोंसें स्वस्व नामके चार कुलबने यह वज्रसेनसूरि नववर्ष तक गृहस्थावासमें रहे और ( ११६ ) वर्ष समान साधुव्रतमें रहे, तथा तीन वर्ष युग प्रधान पदवीमें रहे सर्वायु ( १२८ ) वर्षकी भोगके श्री महावीरसें ( ६२० ) वर्ष पीछे स्वर्ग गये, तथा श्री वज्रस्वामी और वज्रसेन सूरिके बीचमें, आर्य रक्षित सूरि तथा श्रीदुर्बलिका पुष्यसूरि, यह दोनों युग प्रधान हुये, श्रीमहावीरसें (५८४) वर्ष पीछे गोष्टा माहिल सातमा निन्हव हुवा, तथा श्रीमहावीरसें (६०९) वर्ष पीछे श्रीकृष्णसूरिका शिष्य शिवभूति नामें था, तिसनें दिगंबर मत प्रवृत्त करा, सो अधिकार विशेषावश्यकादिकोंसें जान लेना ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ १८ श्रीवज्रसेन सूरिके पाट ऊपर श्रीचंद्रसूरि बैठा, तिनके नामसें गच्छका तीसरा नाम चंद्रगच्छ हुआ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ( १९ ) श्रीचंद्रसूरिके पाट ऊपर श्री सामंतभद्रसूरि हुये, सो पूर्वगत श्रुतिके जानकार थे ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २० श्रीसामंतभद्र सूरिके पाट ऊपर, श्रीदेव सूरि हुये, तथा श्रीमहावीरसें ( ५९६ ) वर्ष पीछे कोरट नगरमें तथा सत्यपुरमें नाहमभंत्रीनें मंदिर बनवाया, प्रतिमाकी प्रतिष्ठा जज्जक सूरिनें करी, प्रतिमा श्रीमहावीरकी स्थापन करी जिसकों " जयउ वीरसच्चउरिमंडण कहते हैं ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २१ श्रीवृद्धदेवसूरिके पाट ऊपर श्रीप्रद्योतनसूरि हुये ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २२ श्री प्रद्योतन सूरिके पाट ऊपर, श्रीमानदेवसूरिहुये, इनके सूरिपद स्थापनावसरमें दोनों स्कधोंपर सरस्वती और लक्ष्मी साक्षात् देख कें यह चारित्रसें भ्रष्ट हो जावेगा ऐसा विचार करके खिन्न चित्त गुरुकों जानकें गुरुके आगे ऐसा नियम करा कि:— भक्तिवाले घरकी भिक्षा और दूध, दही, घृत, मीठा, तेल, अरु सर्व पकान्नका त्याग कीया, तब तिनके तपके प्रभावसें नाभोल पुर जो पालीके पास है तिसमें १ पद्मा, २ जया, ३ विजया, ४ अपराजिता, ए चार नामकी चार देवी सेवा करती देखी, कोइ मूर्ख कहने लगा कि ए आचार्य स्त्रीयोंका संग क्यों करता है तब तिन देवीयोंनें तिसकों सिक्षा दीनी, तथा तिसके समयमें तिक्षिला नगरीमें बहुत श्रावक थे तिनमें मरीका उपद्रव हुआ तिसकी शांतिकेवास्ते श्री मानदेव सूरिनें नाभोल नगरीसें शांतिस्तोत्र बनाकर भेजा ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २३ श्री मानदेवसूरिके पाट ऊपर श्री मानतूंगसूरि हुये, जिनोंने भक्तामर स्तवन करकें, बाण अरु मयूर पण्डितोंकी विद्या करके चमत्कृत हुआ जो वृद्ध भोजराजा तिनकों प्रतिबोधा, और भयहर स्तवन करके नागराजाकों वश करा, तथा भत्तिब्भरेत्यादि स्तवन जिनोंने करे हे ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २४ श्रीमानतुंगसूरिके पाट ऊपर श्री वीरसूरि बैठा सो वीरसूरिनें श्री महावीरसें ( ७७० ) वर्षमें [illegible] प संवत्के तीनसौ वर्ष पीछे नागपुरमें श्रीनमि अर्हंतकी प्रतिम[illegible]री, यदुक्तं ॥ आर्या

गपुरे नमिभवन, प्रतिष्ठयामहितपाणिसौभाग्यः ॥ अभवद्वीराचार्य, त्रिभिः शतैः साधिके राज्ञः ॥ १ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २५ श्री वीरसूरिके पाट ऊपर श्री जयदेवसूरि बैठे, ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २६ श्रीजयदेवसूरिके पाट ऊपर श्री देवानंदसूरि बैठे, इस अवसरमे श्रीमहावीरसें (८४५) वर्ष पीछे वल्लभी नगरी भंग हुइ, तथा (८८२) वर्ष पीछे चैत्यस्थिति, तथा (८८६) वर्ष पीछे ब्रह्मदीपिका शाखा हुई ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २७ श्रीदेवानंदसूरिके पाट ऊपर श्री विक्रमसूरि बैठे ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २८ श्रीविक्रमसूरिके पाट ऊपर श्री नरसिंहसूरि बैठे, यतः ॥ नरसिंहसूरिरासी, दतोऽखिलग्रंथपारगोयेन ॥ यक्षोनरसिंहपुरे, मांसरतिस्त्या जितास्वगिरा ॥ १ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ २९ ॥ श्रीनरसिंहसूरिके पाट ऊपर श्रीसमुद्रसूरि हुए ॥ ॥श्लोकः ॥ वसंततिलकावृत्तम् ॥ खोमीणराज कुलजोपि समुद्रसूरि, र्गच्छ शशास किल य. प्रवणः प्रमाणी ॥ जित्वातदा क्षपनकान् स्ववशं वितेने नागहृदेभुजगनाथनमस्यतीर्थम् ॥ १ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ३० श्रीसमुद्रसूरिके पाट ऊपर श्रीमानदेवसूरि हुए ॥ श्लोकः ॥ वसंततिलकावृत्तम् ॥ विद्यासमुद्रहरिभद्रमुनींद्रमित्रं, सूरिर्बभूवपुनरेवहि मानदेवः ॥ मांद्या त्प्रयातमपियोनघसूरिमंत्र, लेभेंविकामुखगिरा तपसोज्जयंते ॥ १ ॥ श्रीमहावीरसें एक हजार वर्ष पीछे सत्यमित्र आचार्यके साथ पूर्वोका व्यवच्छेद हुआ, यहा १ श्री नागहस्ति, २ रेवतीमित्र, ३ ब्रह्मदीप, नागार्जुन, ५ भूतदिन्न, ६ श्री कालकसूरि, ये छे युगप्रधान यथाक्रमसें श्रीवज्रसेनसूरि और सत्यमित्रके बीचमें हुए, इन पूर्वोक्त छे युगप्रधानोंमेंसे शक्राभिवंदित श्रीकालिकाचार्य श्रीमहावीरसें (९९३) वर्ष पीछे पंचमीसें चौथकी संवत्सरी करी, तथा श्री महावीरात् (९८०) वर्ष पीछे एक पूर्व विद्या धारक युगप्रधान श्री देवर्द्धिगणिः क्षमाश्रमण हुए, जिनोंने ग्याशन देवके सन्मुख सर्व साधुवोंको इकट्ठा करके सर्व सिद्धांत पुस्तकोंमें लिखाया इससें यह बडे प्रवचन प्रभावीक हुए, तथा श्री महावीरात (१०५५) वर्ष पीछे, और विक्रमादित्यसें (५८५) वर्ष पीछे, यकनी सा

पत्रीका धर्मपुत्र श्रीहरिनद्र सूरि स्वर्गवास ऊए, ये आवश्यकजी मूलसूत्रादि ककी वमी टीकाका, तथा ( १४४४ ) प्रकरणोंका कर्त्ता ऊए ॥ तथा ( ११५ ) वर्ष पीछे श्री जिननद्रगणि युगप्रधान हूआ,

॥✻॥ ३१ श्री मानदेवसूरिके पाट ऊपर, श्रीविबुधप्रनसूरि ऊआ॥✻॥

॥✻॥ ३२ श्रीविबुधप्रनसूरिके पाट ऊपर, श्री जयानदसूरि ऊआ ॥✻॥

॥✻॥ ३३ श्रीजयानंदसूरिके पाट ऊपर, श्रीरविप्रनसूरि ऊआ, सो महावीरसें पीछे ( ११७० ) वर्ष और विक्रमसंवत्सें ( ७०० ) वर्ष पीछे, नाम्रोल नगरमें श्रीनेमिनाथका प्रासाद ( मदिरकी ) प्रतिष्ठा करी, तथा श्रीवीरात् ( ११९० ) वर्ष पीछे ऊमास्वाति युगप्रधान ऊआ ॥ ✻ ॥

॥✻॥ ३४ श्रीरविप्रनसूरिके पाट ऊपर, श्रीयशोदेवसूरि वैठे, यहां श्रीमहावीरसें ( १२७२ ) वर्ष पीछे, और विक्रम सवतसें ( ८०२ ) के सालमें अणहल पुर पट्टन वनराज राजेने वसाया, वनराज जैनी राजा था, तथा श्रीवीरात् ( १२७० ) और विक्रमादित्यके सवत् ( ८०० ) के सालमें नाद्रपद शुक्ल तीजके दिन वप्पनट आचार्यका जन्म ऊआ, जिसनें गवालियरके आम नामा राजाकों जैनी वनाया, इनका विशेष चरित्र प्रबंध चिंतामणि ग्रथसें जान लेना ॥ ✻ ॥

॥ ✻ ॥ ३५ ॥ श्रीयशोनद्र सूरिपट्टे, श्रीविमलचंद्र सूरि ऊआ ॥ ✻ ॥

॥ ✻ ॥ ३६ ॥ श्रीविमलचद्र सूरिकेपाटऊपर श्रीदेवसूरिऊआ ये उपधान वाच्य ग्रथकाकर्त्ता और तिसकाल आश्रय सियलाचार मार्गकों त्याग करके शुद्धमार्ग धारन करनेंवाले नए इससें सुविहित पक्ष प्रसिद्ध नया

॥ ✻ ॥ ३७ ॥ श्रीदेवसूरि पट्टे, श्रीनेमिचद्र सूरि ऊये ॥ ✻ ॥

॥ ✻ ॥ ३८ ॥ श्रीनेमिचद्र सूरिके पाट ऊपर, श्रीउद्योतन सूरि नए ॥ इणोंसें ८४ गच्छकी थापना नइ ॥ इसका स्वरूप किंचित लिख ताऊ ॥ श्रीउद्योतन सूरजी महाराजकों शुद्ध क्रियापात्र वमे विद्वान् जाणके नर ८३ साधुवोंका शिष्य आयके महाराजके पास पढनें लगे ॥ और तिस अवसरमें एक अंनोहरनामा देशमें जिनचंद्रनामें आचार्य शिथला चारी चैत्यवासीथा, जिसके एक वर्द्धमानमुनि नामें शिष्य था, सो वर्द्धमान मुनि आगमकों पढते जहा ( ८४ ) चौराशी आशातनाका अधिकार

देखा कि भगवानके मदरमें चौराशी आशातना न करनी, तव अपना गुरुसें पूछा कि हे स्वामी आशातनाका तो ऐसा विचार लिखा है, और आप मदरमें रहते हैं, मदिरोंमें रहनेंसें कोई आशातना वचसक्ती नहीं है इससें ऐसा आचार तो मेरे दिलमें रुचता नहि, तव गुरूनें अनेक युक्तिसें समझाया, परंतु वर्द्धमान मुनिका चित्त शिथलाचार छोडके शुद्ध मार्ग धारन करनेंका भया, सर्व स्थानके आचार्योंकी गवेषणा करी तव श्रीउद्योतन सूरजी महाराजकों शुद्ध मार्गानुसारी क्रियावत सुना, इससें श्रीउद्योतन सूरिमहाराजकेपास आयके शिष्य होके रहा ॥ तव गुरूमाहाराज योग उपधान वहायके सर्व सिद्धात पढाए, अनुक्रमें योग्य जाणके आचार्य पद दीया गछलाभादि जाणके उत्तराखण्डके विषे विहार करनेंकों आज्ञादीवी, तव श्रीवर्द्धमानसूरि गुरूकी आज्ञा पाके उत्तराखण्डमें विहार करनें लगे, और श्रीउद्योतनसूरि महाराज ( ८३ ) तयाशी साधुवोंका शिष्यादिकके साथ विहारकरता थका मालवादेशका सघकेसाथ सिद्धगिरी तीर्थकी यात्रा करनेंको आया ॥ उहा ऋषभादि सर्व चैत्य विंबोंकों वंदन करके पिछली पाजसें उतरके सिद्धवडनीचे रात्रीकों रहे, तव उहा आधी रातके समें गाभेका आकार ऐसा रोहणीनक्षत्रमें वृहस्पतीका प्रवेश देखके गुरू महाराज कहनें लगे, कि यह समय ऐसा उत्तम है, कि जिसके मस्तकपर हाथ करें सो वडा प्रतापीक होय, तव ( ८३ ) साधुवोंका शिष्य बोला कि हमारै मस्तकपर वासचूर्ण करो, हम सर्व आपसें पढे हैं, इससें आपकेही शिष्य हैं तव गुरून कहा कि वासचूर्ण लावो तव शिष्य लोक उतावलसें सूके छाणकाचूर्ण करके गुरू माहाराजकों दिया, तव गुरूमाहाराज पिण तिसचूर्णकों मत्रके तयाशी ( ८३ ) शिष्योंके मस्तकपर कर दिया और अपना अल्प आऊखा जाणके उसी सिद्धवडनीचे अणशण करके देवलोक गए, और तयासी शिष्य आचार्य पदकों पायके जूदे जूदे देशोंमें साधुवोंके साथ विचरनें लगे, इसीतरे १ निजशिष्य, और तयासी साधुवोंका शिष्य आचार्य पदकों प्राप्त हुवा, इससें इहासे चौरासी गछ प्रसिद्ध हुआ ॥ ये ( ८४ ) चौरासी आचार्य बडे प्रतापीक भए ॥ ३८ ॥ ※

॥※॥ ३९ श्री उद्योतनसूरिपट्टे, श्री वर्द्धमानसूरिः भए, ये आचार्य पद

कौं प्राप्त होके, छे महिनातक आंविलकी तपश्या करी तव धरणेंद्र हाजर हुआ वंदन नमस्कार करके कहनें लगा, कि मेरे लायक कार्य होय सो कहो, तव महाराजनें श्री सीमंधर स्वामीकेपास भेजके सूरिमंत्र मंगवाया, पीछे उहासें विहार करके सरसापत्तन गए, तिस अवसरमें सोमनामा एक ब्राह्मणके शिवदाश, बुद्धिसागर, नामें दोय पुत्र था, और कल्याणवती नामें एक पुत्री थी, यह तीनों सोमेश्वर महादेवकों बहुत ध्यावन किया इससें सोमेश्वर महादेवका अधिष्टाता आयके हाजर हुवा, कहा वर माग तव तीनों बोला हमकों वैकुंठ देवो, तव देव कहनें लगा, कि अभी मुझकों वैकुठ न मिली है तो तुमकों कहासें देउ, पर जो तुमकों वैकुठकी इच्छा होय तो इहा श्री वर्द्धमान सूरि आएहैं उणोंकेपास जावो, तुमकों वैकुठ जाणेंका मार्ग बतावैगा, ऐसा कहकर देवता अदृश्य हो गया, तव तीनोंजणे स्नान करकै उपाशरै आके गुरू महाराजसें वैकुठका मार्ग पूछा,तव उसवखत एक भाईके मस्तकपर चोटीमें छोटी मछी स्नान करते रह गई थी सो देखायके विनय, दयामूल जिनधर्मका उपदेश दिया, तव तीनोंजणे प्रतिवोध पायके दिक्षालीवी तव गुरूमहाराज योगादिक वहायके सर्वसिध्दात पढायके शिवदाशका जिनेश्वर ऐसा नाम करा, एकदा जिनेश्वरनें कहा कि हे स्वामिन् जो आपकी आज्ञा होय तो गुजरात देशमें जावें, उहा जाणेंसें बहुत लाभ उत्पन्न होगा, तव श्री वर्द्धमानसूरि बोला कि गुजरातमें अभी हीनाचारी चैत्यवासियोंका वहोत प्रचार वध गया है, इससें वे लोक अनेक प्रकारसें उपद्रव करेंगे, तव श्री जिनेश्वर बोला कि जूवाके भयसें क्या वस्त्र माल देना चहिये, इससेती आप प्रसन्न चित्तसें आज्ञा देवो, तव गुरू महाराज श्री जिनेश्वर, बुद्धिसागरकों, आचार्यपद देके गुर्जर देशमें विहार करनेंकी आग्या दीवी, तव दोनों गुजरात देशमें विचरणें लगे, और कल्याणवती साधवीकों महत्तरापद देकर साधवीयोंकेसाथ विहार करनें की आग्यादीवी, पीछे श्रीवर्द्धमानसूरियें १३ तेरे बादशाहोंसें मान पाया हुआ चन्द्रावती नगरी स्थापक, पोरवाड़ गोत्रीय, श्रीविमलमंत्रीकों प्रतिवोध देके जैनधर्मी अपना श्रावक किया, और विछिन्न हुवा आबूजी तीर्थकों प्रगट करनेंका उपदेश दिया, तव विमलमंत्री गुरूका वचन अंगीकार

करके गुरूकों साथ लेके आबूजी आया, तव उहाके रहीस ब्राह्मण लोक या वात सुनके विमलमत्रीकों कहनें लगे कि यह हमारा तीर्थ है अनी हमारा मदर है तुमारा मंदर नहिं है, इससे जिनमदर नहि होनें देवेंगे, तव गुरूमहाराज एक पुष्पमालामत्रके विमलमत्रीके हाथमें दीनी, और कहा कि ब्राह्मणोंनें कहो कि ये सदैवसें जैनका तीरथ है, जो न मानो तो तुमारी कोई कन्याके हाथमें ये पुष्पमाला देवो, और डुगर ऊपर फिरो, जिस ठिकाणें तुमारी कन्याके हाथसें फूलमाला गिरपमे जहां हमारा तीर्थ, देव है ॥ इसीतरें करा ॥ जहा फूलमाला पमी उहा पूजाका उपगरणसहित तीनप्रतिमा प्रगट नई ॥ १ श्री आदिनाथ स्वामी ॥ २ अंबिकादेवी ॥ ३ चत्रालीनाथ क्षेत्रपाल ॥ ऐसी तीनप्रतिमाकों प्रगट हुई देखके ब्राह्मण लोक बमे आश्चर्यकों प्राप्त नए, तथापि ब्राह्मण जातीपणासें कहनें लगे तुमारा देव है तो देवकी पूजा करो, परतु मदर होनेंसें तो हम मरमिटेंगे, तव वमा दयाल उत्तम पुरुष विमलमत्रीनें विचार किया कि ये कोण गिणतीमें है,अनी मंदर वना सक्ताऊ, परतु ये निक्षुक है इनकों क्या जोर देखाउ,इससें इनोंकों वहोतसा द्रव्य देके, राजी करके जिन मंदर तैयार कराउ, ऐसा विचारके ब्राह्मणोंकों वहुतसा धन देके राजी किये, पीछे वहुमोला मकराणेंका पत्थर मंगवायके, वमा १ वावन (५२) जिनालामदर वनाया, और सारे मंदरमें ऐसी झीणी कोरणी कराई, जिस मंदरका सर्व पत्थर कोरणी मजूरीका,अठारै (१८) क्रोम ५३ त्रेपन लाख आसरे द्रव्य खरच हुवा, विमलमत्रीके करानेंसे विमलवसहि नाम प्रसिद्ध हुआ, पीछे सर्व तैयार होनेंसें स० १०८८ श्री वर्द्धमानसूरिनें प्रतिष्टाकरी पीछे अणशण करकें उसी वरषमें देवलोकगए ॥ ३९ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ४० श्री वर्द्धमानसूरीके पाटऊपर श्री जिनेश्वरसूरि हुए सो स० १०७९ आचार्य पदकों प्राप्त होके श्री बुद्धिसागरसूरिकेसाथ मरुस्थल देशमें विहार करके क्रमसें गुर्जर देशमें अणहल्लपुर पट्टण गए, उहा दुर्लभ राजाका प्रोहत शिवशर्मा नामें ब्राह्मण जो अपना मामाथा तिसके घरमें गए, उहा शिवशर्मा ब्राह्मण अपना लमकाकों वेद पदोंका अर्थ वताय रहा था उसमें कितनेक वेदपदोंका उलटा अर्थ वतानें लगा तव गुरुवोला इसमुजब नहीं

है,हम कहें जिसमुजब है, तब सच्चा अर्थ सुनके प्रोहत बोला कि आपकों इस माफक वेदका अर्थको जाणपणो किसतरें हुवो, आपससारी अवस्थामें कोन नगरका, अरु किसका पुत्र हो, तब महाराजनें कहा कि, हम वणा रसी नगरीका, सोम नामे ब्राह्मणका पुत्र हैं, तब शिवशर्मा प्रोहतनें पिछाणा, कि येतो मेराभाणजा है, ऐसा जाणके बहुत भक्तीमान् हुआ, बहुमान पूर्वक अपनें मकानमें रक्खा, उहा रहते औरभी केई पदार्थोंमें प्रोहत के दिलमें संदेह था सो सर्व दूर किया, तब शिवशर्मा प्रोहत बहुत महा राजका रागी हुआ,तब उहाके चैत्यवासीयोंनें विचारा,कि श्री जिनेश्वर सूरिके इहा रहनेंसें अपना परदा खुल जायगा, अपनेकों कोई न मानेंगा, सर्व लोक इनोंके रागी हो जायगे, इससें कोई उपाय करनाचाहिये, ऐसा विचारके दुर्लभ राजाकेपास जायके चुगली किया, कि दिल्लीसें ग्रंथ गेटक चोर आए हैं, सो आपके प्रोहतके इहा रए हैं, तब राजा ऐसा वचन सुनके प्रोहतकों बुलाकर पूछनें लगा, कि तेरे घरे चौर आया सुना है तब प्रोहत बोला कि, मेरै घरमें चोरतो कोई नहिं आए हैं परतु शुद्धक्रिया पात्र साधु आए हैं जो उनोंकों चोर कहते होंगे सो आप चोर होवेंगे, तब राजा शुद्धा चार देखनेंकेलिये श्रीजिनेश्वर सूरीकों अपनेंपास बुलाया,और चैत्यवासियोंकों भी बुलाये, जब श्री जिनेश्वरसूरी राजाकी सभामें हाजर हुवा, तब राजायें नमस्कार करा, तब गुरूमहाराज पिण धर्मलाभ आशीर्वाद देके अपनें बैठवा योग्य स्थानके, कबली बिछाके, इरियावही पडिक्कमके, जमीनकी पडिले हणा करके, बैठे । तब राजायें विचारा, कि शुद्धआचार ऐसाही होता है ॥ और चैत्यवासी जो आए सो राजाकों आशीर्वाद देके, इसी तरै बिस्तरोंके ऊपर बैठ गये, तब राजायें चैत्यवासियोंका विरुद्ध आचार देख के श्री जिनेश्वरसूरी महाराजकों साधुका आचारपूछा तब, श्री जिनेश्वर सूरी महाराज बोला, कि आपका देवाधिष्टित स्थानका भंडार है, उसमें सर्व मत स्वरूपनिवेदक पुस्तक है, उसमेंसें आपके पंडितोंकेपास एक दोय पुस्तक मंगवावो, तब राजायें भंडारमेंसें पुस्तक मगवाया, जब पंडि तोंके प्रथम दशमी कालकजी पुस्तक हाथ लगा, सो राजसभामें लेके आये, तब गुरूमहाराज कहा, कि इस पुस्तककों चैत्यवासियोंके हाथमें

देके आप साधुका आचार सुनो, तब चैत्यवासी पुस्तक वाचते थके जहां बहुत साधुका आचार आनें लगा उहां गेरनें लगे, तब गुरूमहाराज बोला, कि राजसभामें दिनको चोरी होती है, तब राजायें पूछा किसतरेसें, गुरूनें कहा, कि इहा इणोंनें साधुके आचारका कई पत्रा गेर दिये हैं, तब राजा बोला कि, आप वाचो, गुरूमहाराजनें कहा, हमारे वाचनेंसें ये फेर कल्पित बात करेंगे, इससें आपके धर्म पक्षितोंकेपास ये पुस्तक बचावो, तब राजायें अपनें पक्षितोंकेपास उस पुस्तकमेंसें साधुका आचार सुना, तब उसी आचारमुजब श्री जिनेश्वरसूरीका सत्य आचार देखा, और चैत्यवासियोका उस पुस्तकसें विरुद्ध आचार देखा, इससें सारी सभाके सामनें राजाये कहा ॥ अतिशय पणें करके श्री जिनेश्वरसूरी सच्चा हुवा, इससें ये खरतरा हे, और चैत्यवासी हारगया, इससेती ये कमला हे ॥ हारा सो कमला थया ॥ जीता खरतर जाणिया ॥ तिणीकाल श्री संघमें । गच्छदोयवखाणिया ॥१॥ इसी तरे सुविहित पक्षधारक श्री जिनेश्वर सूरि, वीरसंवत् १५५० ॥ विक्रमसंवत् १०८० खरतर विरुदकों प्राप्त भए। *तबसें कोटिक गच्छ, चंद्रकुल, वयरी शाखा, खरतर विरुद, ऐसाभेद थिवर* साधु, नवा साधुवोंनें कहनें लगे, इहासें मूलकोटिक गच्छका नाम खरतर गच्छ प्रसिद्ध हुआ, अतिशयेन खरा सत्य प्रतिज्ञा येते खरतराः इत्यादि खरतर विरुदकों प्राप्त होनेंवाले श्री जिनेश्वरसूरी धर्म प्रभावीक भए ॥४०॥ ॥ तत्पट्टे ४१ मा ॥ श्री जिनचंद्र सूरी भये ॥

सो जब आचार्यपदको प्राप्त होके विहार करते प्रथम दिल्ली सहरमें गए उहां एक पुरषकों भाग्यशाली देखके ऐसा कहा कि तु दिल्लीका बादसाह होगा, जब वो पुरष बोला कि में जो बादशाह होउगा तो आपमुझे दरशण अवश्य दैना, फेर दिल्लीके आसपासमें महाराज विहार करनें लगे, जब वो पुरष मोजदीन नामें बादशाह हुवा, तब गुरुमहाराज फेर दिल्ली नगरमें गए, तब दिल्लीके संघनें बादशाहकों अरज करी हमारे पुज्य श्री जिनचंद्रसूरि महाराज आये हैं, सो उनका प्रवेश उच्छव करनेकी इच्छा है, तब मोजदीन बादशाहभी पूर्वोक्त वर देनेंवाले अपना गुरूकों आया जानके, संपूर्ण वाजित्रसहित संघकेसाथमें, आपसामने गया, प्रवेशउच्छव

सहित शहरमें लायके धनपाल नामा श्रीमालके वन्हे मकानमें उतारा करवाया, उहा रहते धनपाल श्रीमाल प्रमुख बहुतसे श्रीमालाकों प्रतिबोधके जैनीश्रावक किये, तवसें " श्रीमाल " जैनीश्रावक हुए, और कितनेक राज्याधिकारीयोंकों प्रतिवोधके जैनीश्रावक किये, उनोंकों बादशाहनें बहुत मान दिया इससें उनका "महतियाण" गोत्र हुआ, ये महतियाण गोत्रवाले कातो भगवानकों नमस्कार करै, का अपना धर्माचार्य जिन चद्रसूरि गुरुकों नमस्कार करै, और कोई देवगुरुकों नमस्कार न करै,फेर महाराजके उपदेशसें बादशाहभी बहुत सरल परिणामी हुआ, सारे देशमें पर्यूषणादिपर्व दिनोंमें, बहुत जीव हिंसा छेमाई, इसमाफक धर्मउद्योतक वन्हे प्रतापीक, सवेगरग शालादि, अनेक प्रकरण कर्ता श्रीजिनचद्र सूरिभए, अंतमें अणशण करके देवलोककों प्राप्त हुये ॥ ४१ ॥ ※ ॥

॥ ※ ॥ ४२ ॥ मा श्रीजिनचंद्र सूरिके पाट ऊपर, छोटा गुरभाई, श्री अभयदेव सूरि भए ॥ इनका सबध किचिल्लिखताहु ॥ धारापुरी नामा नगरमें, धनानामें सेठ, जिसके धनदेवी नामें स्त्री, जिनके अभय कुमार नामें पुत्र हुआ, क्रमसें सर्व कला शीखके युवान अवस्थाकों प्राप्त भया, तब एकदा प्रस्तावे श्रीजिनेश्वर सूरी विचरते भए धारापुरी नगरीमें आए, जब नगरका सर्व लोक महाराजकों वादनेंकों गए, तब अभय कुमारभी अपनें पिताकेसाथ गया, श्रीजिनेश्वर सूरी महाराजके मुखसें धर्म उपदेश सुनके वैराग्यकों प्राप्त भया, संसारकों असार जाणके दिक्षा ग्रहण करी, क्रमसें बुद्धीके बलसें, सकलशास्त्र पढके आचार्यपदकों प्राप्त भया । एकदा व्याख्यानमें शृगारादि नवरसकों बहुत पोपण करा, तब सारी सभा बहुत आनदकों प्राप्त भई, परतु श्रीजिनेश्वर सूरि महाराज एकातमें ऐसा उलभा दिया, कि आत्मार्थीकों शृगारादिक रसका बहुत पोषन करना न चाहिये, ऐसा गुरूका वचन सुनके आत्मशुद्धीके अर्थ प्रायच्छित्तमागा, तब गुरू कहा, छे मासतक आविलकी तपस्या करै, और छाछकी आछ पीवै, जब शुद्धी हुवै, तब श्री अभयदेव सूरी गुरूका वचन तहत्ति करके इसी मुजब तपस्या करनें लगे । ऐसी कठन तपस्या करनेंसें, अत प्रांत आहारखानेंसें, कोई पूर्वकृत कर्मके योग, सरीरमें गलत कोढरोग उत्पन्न

होगया, तथापि धर्मसें चलित चित्त न हुआ, शरीरकी शुश्रूषा मात्रभी न करै, जब क्रमसें बहुत रोग बढनें लगा, तब श्री अभयदेव सूरीके अणशण करनेंकी इछा उत्पन्न भई, संघके आग्रहसें धवलिका नामें नगर गए, उहा तेरसकेदिन आधी रात्रकेसमें शाशन देवी प्रगट होके कहा कि हे स्वामिन् ये नवसूत्र कोकभीकों सुलझावो, तब गुरु महाराज बोले " कि हाथोंकी आगुली गलनेंसें सुलझावणेंकी समर्था रही नही, । तब शाशन देवी कहनें लगी, अभीतक आप बहुत कालतक श्रीवीर भगवानको शाशन दीपावोगे, अरु नवाग सुत्रकी टीका करोगे, इस्सें हे स्वामिन् आप रोग जानेंका उपाय सुनो ॥ स्थभनपुरके नजीक, सेढिका नदीके तीरे, खखर पलास वृक्षके नीचे, श्रीपार्श्वनाथ स्वामीकी अतिशय युक्त प्रतिमाहे उहा निरतर एक गाय आयके प्रतिमाके मस्तकपर सदा दूधकी धारा देके चली जावै है, उसी ठिकाणें सर्व संघकेसाथ आपजायके श्री पार्श्वप्रभुकी स्तवना करना जब उहासें श्री पार्श्वनाथ स्वामीकी प्रतिमा प्रगट होगा जिसके स्नात्रजलसें आपका रोग रहित दिव्य शरीर होवेगा, ऐसा स्वप्नमें कहके देवी अदृश्य होगई, जब प्रभात समय भया, तब उहासें विहार कर के स्थभनपुर गए, उहाके सर्व संघकों साथमेंलेके पूर्वोक्त स्थानके गए, उहा जाके नमस्कार करके "जयतिहुअण" इत्यादि बत्तीस गाथाको नवीन स्तोत्र करके स्तवना करता थका " फणफण फार फुरतिरयण० " इत्यादि शोलमाकाव्य बोलते, श्रीपार्श्वनाथ स्वामीकी प्रतिमा जमीनमेंसें प्रगट भई, फेर सारी स्तवना जब पूर्ण भई, तब सर्व संघ मिलके आनंदके साथ स्नात्र पूजा करके, भगवानका स्नात्रजल महाराजके सरीरपर सींचा । के तत्काल रोग रहित कचनवर्णा शरीर होगया, तब तो सर्व संघ, तथा नगरका लोक देखके बडे आश्चर्य मानभए, और जहा प्रतिमा प्रगट भई, तहा बहोत मनोहर उचा सिखरबद्ध मदर बनवाया, मदर तैयार होनेंसें श्री अभय देवसूरि महाराजनें उसी प्रतिमाकों स्थापन करी, तहा स्थभनक नामें महातीर्थ प्रशिद्ध हुवा, बहोत यात्री लोक आनें लगे, और जयतिहुअण स्तोत्र, गुरू महाराजनें किया, जिसके अतके दो काव्योंमें धरणेंद्र पद्मावतीकों आकर्षणरूप बीज मत्र गोपित रखाया इससें उसकों हर

कोई कार्यमें अपवित्रपणें स्त्री पुरुष वालकादिक गुणें जब धरणेंद्रकों आयके हाजर होना पमे, इससें धरणेंद्र हाथ जोमके गुरूमहाराजनें कहनें लगा कि ये दो गाथा आप नम्मार करो, जो शुद्धनावसें तीस काव्य सदा पमिक्रमणेंके आदमेंगुणेंगे, तो ठिकाणे वेठाही नुनका नुपद्रव दूर करुंगा, ऐसा धरणेंद्र पद्मावतीका वचनसें अतका दो काव्य नम्मार किया, संघकों वोलनेका मना किया, पीछे स्वप्नमें शाशन देवतायें नवकोकम्मा सूतका, सुलझावणें वावत कहा था, इसवास्ते नगवानके नवांग सुत्रोंकी टीका करी, वीर स० १५७१, विक्रम स० ११११, श्री स्थम्नणा पार्श्वनाथ प्रगट किया ॥ ओर वीर स० १५ए० ॥ विक्रम स० ११२०, में श्री नवाग सुत्रोंकी टीका करी ऐसे महाअतिशयी चारित्र पात्र चूमामणी निकेवल सर्व जीवेंकि नुपगारके अर्थ गावनगरोंमें विहारकरते थके वक्तत कालतक धर्मका नुद्योत करते रहे एकदा श्री अनय देवसूरीके प्रतिवोधक दो श्रावक अणशण करके देवलोकगए जब देवलोकमें जातेही ग्यानके नुपियोगसें जाना, कि हमारा धर्माचार्य श्री अनयदेव सूरि है, नुनोंके प्रसादसें ये देवलोकका सुख मिला हे, इससें अत्यत रागी नया थका महाविदेहमें श्री सीमधर स्वामीकेपास जाके हाथ जोडके ऐसा प्रश्ण किया कि हमारा धर्माचार्य श्री अनयदेवसूरी इहासें कोन गतिमें जावेंगे, और कितना नवमें मोक्ष जायगे, तव नगवान सीमधरस्वामीनें कहा कि तुमारा गुरु इहासे अणशण करके चोथे देवलोक जावेगा, नुहासे महाविदेह क्षेत्रमें नुपजके मोक्षजावेगा इस्सें ये नवसें तीसरे नवमें मोक्ष जावेगा ऐसा नगवानका वचन सुणके आनदित हुआ थका श्री अनयदेवसूरीके व्याख्यानावशरमें सारी सनाकेसामने दोनों देवता आयके कहा, ॥ नणिय तित्थयरेहिं । महाविदेहे नवमितइयमि, तुह्माणचेव गुरुणो ॥ मुरकेसिग्घ गमिच्छति ॥ १ ॥ इत्यादि ॥ इसमाफक शासन प्रनावीक श्री अनयदेवसूरि गुर्जर देशमें कप्पडवाणिज्य नामाग्रामके विषे अतमें अणशण करके वि स११६७ कालकरके चोथे देवलोक गए ॥ ४२ ॥ ✻ ॥

॥ ४३ ॥ श्री अनयदेवसूरिके पाटऊपर, श्रीजिनवल्लनसूरी नए ॥ तिके प्रथम कूर्चपूर गच्छीय चेत्यवासी श्रीजिनेश्वर सूरीकेशिष्य थे जब नुनों

केपास दशमी कालकजी सुत्र पढनें लगे तव वैराग्यकों प्राप्त होके गुरुकों कहा, कि साधुका आचार तो ऐसा है, और आप ऐसा सिथलाचारकों क्यु धारण किया है, तव गुरूनें कहा अभी हमारा ऐसाही कर्मोदय है, तव श्रीजिनवल्लभसूरी गुरूकों पूछके शुद्ध क्रियानिधान, परम सवेगी, श्रीजिन अभयदेवसूरीका शिष्य होगया, शुद्धचारित्र पालताथका अनुक्रमें सकल शास्त्रकों पढके गीतार्थ हुआ, एकदा विहार करते चीतोड नगरमें आए, उहा चमिकादेवीकों प्रतिवोधके जीवहिंसा छोमाई, चमिकादेवी पिण शुद्ध क्रियापात्र साधुजाणके वमी भक्तिमानभई, फेर उहाके सघनें साधारण द्रव्यसें ७२ वहोत्तर जिनालयमंमित श्री महावीरस्वामीका मदर वनाया, जिसकी प्रतिष्टा करी, और पिमविशुद्धिप्रकरण, षट्शीतिप्रकरण, संघपट्टा आदि अनेक ग्रथ किये। तथा दस हजार १०००० प्रमाणें वागमी लोकोंकों प्रतिवोधके जैनी श्रावक किये ॥ फेर उसी चित्रकूट नगरमें विक्रम स। ११६७ श्री अभयदेवसूरीके वचनसें श्रीदेवभद्राचार्यजीनें श्रीजिनवल्लभ सूरिकों आचार्यपदमें स्थापन किये, छे महिनातक आचार्यपद भोगवके, अतमें अणशण लेके कालकरके देवलोक गए, इस समय मधुकरा खरतर शाखा निकली ये प्रथम गछ भेद भया ॥ ४३ ॥ ※ ॥

॥ ४४ मा ॥ श्रीजिनवल्लभसूरिके पाट ऊपर, श्रीजिनदत्तसूरिः हुए ॥ सो वमा दादाजीके नामसें सवलोकमें प्रशिद्ध भए ॥ इनोंका किंचिद् अधिकार लिखता हु ॥ धधूका नाम नगरमें, हुवमगोत्रिय, वाछिगनामें एक मत्री हुवा, जिसके वाहम देवी नामें अस्त्री, उसकी कूखसें चद्र स्वम करके सूचित स। ११३२ जन्म हुआ, तव माता पितायें दश दिनका बहुत उछव करके सर्व स्वजनोंके सामनें सोमचद्र ऐसा नाम दिया, शुभलक्षणों सूचित पाच धाय माय करके पालीजताथका जव पाच वरषका भया, तव माता पितायें अछा पमितके पास पढानेंकों वैठाया, बुद्धीकेवलसें थोमा दिनोंमें वहोतसी कला विद्या शीखी, आठ वरषका हुये पीछे गुरूमहाराजके पास उपदेश सुनके वैराग्यकों प्राप्त भया, तव अपना माता पिताकी आग्या लेके स। ११४१ वाचक धमदेवगणिःके पास दिक्षा ग्रहण करी; अर्थात् जैन साधु भया, पीछे गुरूकेपास सपूर्ण शास्त्रोंका अभ्यास,

करनें लगा, इस अवसरमें गुरू महाराज सारंगपुरके विषे कुंअरपाल उपाध्यायकों अंतका अणशण दिराया, आराधना कराई, सो कुंवरपाल उपाध्याय मरके देवगतिकों प्राप्त भया, तव ग्यानके उपियोगसें पूर्वभवका संबध जाणके गुरूकेपास आया, गुरूकों नमस्कार करके सोमचंद्र मुनिकों कहनें लगा, कि, भो सोमचंद्र तुम आचार्य पदकों प्राप्त हुवोगे, परं तीन महुर्त्त देखनेंमें आवेगा, जिसमें पहले महुर्त्तमें मरणांत कष्टहे, अरु दूसरे महुर्त्तमें गच्छ भेद हे,इससें तीसरा महुर्त्त बहुत अच्छा हे, तीसरा महुर्त्तमें आचार्यपद ग्रहण करना, ऐसा कहकर देव अदृश्य होगया,पीछे कथंचित् भावी प्रबलयोग दूसरा महुर्त्तमें स । ११६९ मि । वै । वद६ के दिन श्री देव भद्राचार्यजीयें सूरी मंत्र देके श्रीसोमचंद्रजीकों आचार्यपदमें स्थापन किये, जब श्रीजिनदत्त सूरि ऐसा नाम प्रशिद्ध करा, पीछे विहार करते प्रथम चित्रकूट नगरमें गए, उहा श्री चिंतामणिपार्श्वनाथके, मंदरके स्थंभ में रही हुई विद्याम्नायकी पुस्तक विद्याबलसें प्रगटकरके ग्रहणकरी । फेर उज्जयणीनगरमें गए, उहां महाकालके मंदरके स्थंभमेंसे सिद्धसेन दिवाकरकी विद्याम्नाय पुस्तक विद्याबलसें आकर्षण करके ग्रहण करी फेर तीन क्रोड ह्रींकारजीका जाप किया, जाप करता चोसठ योगणीयोंनें महाराजकों छलनेका विचार किया, तब कोई वीर आयके महाराजकों खवर दीनी । के आज व्याख्यानमें ६४ योगणी आवेंगी,जब गुरूमहाराज श्रावकों पास ६४ पाटिया मंगायके, मंत्रके, श्रावकणयोंकों सोंपदिये, और कहा आज व्याख्यानमें ६४ स्त्रीयों नवी आवेंगी उनोंको पाटियाऊपर बैठाणा,पीछे जब व्याख्यानमें श्रावकणयोंके रूपसें योगणयों आई, नमस्कार करके श्रावकणयोंमें पाटियां ऊपर बैठगई, व्याख्यान पूरण हुए पीछे जब उठनें लगी तो उठनें नपाई कीलीजगई, तब तो अपनो अहंकार छोडके नमस्कार करके योगणियो कहनें लगी, कि हमे सर्व तो आपकों छलनें आईथी परंतु आप हम सर्वकों छललीनी, अब हम सर्व आपकी आग्याकारणियों होके रहसां, हमकों छोडो, जबगुरू महाराज कहा कि फेर कभी कोई खरतर आचार्यकों छलनामति, तब योगणियोंनें ऐसा वचन अंगीकार किया और सात बर दिया ॥ १ प्रतिग्राममें खरतर श्रावक दीप्तिवंत होगा ॥ २ प्राय

केपास दशमी कालकजी सुत्र पढनें लगे तब वैराग्यकों प्राप्त होके गुरुकों कहा, कि साधुका आचार तो ऐसा है, और आप ऐसा सिथलाचारकों क्यु धारण किया है, तब गुरूनें कहा अभी हमारा ऐसाही कर्मोदय है, तब श्रीजिनवल्लभसूरी गुरूकों पूछके शुद्ध क्रियानिधान, परम सवेगी, श्रीजिन अभयदेवसूरीका शिष्य होगया, शुद्धचारित्र पालताथका अनुक्रमें सकल शास्त्रकों पढके गीतार्थ हुआ, एकदा विहार करते चीतोड नगरमें आए, जहां चम्डिकादेवीकों प्रतिबोधके जीवहिसा छोडाई, चम्डिकादेवी पिण शुद्ध क्रियापात्र साधुजाणके बडी भक्तिमान्‌भई, फेर उहांके सघनें साधारण द्रव्यसें ७२ बहोत्तर जिनालयमंडित श्री महावीरस्वामीका मंदर बनाया, जिसकी प्रतिष्टा करी, और पिंडविशुद्धिप्रकरण, षट्शीतिप्रकरण, संघपट्टा आदि अनेक ग्रंथ किये। तथा दस हजार १०००० प्रमाणें बागडी लोकोंकों प्रतिबोधके जैनी श्रावक किये ॥ फेर उसी चित्रकूट नगरमें विक्रम स। ११६७ श्री अभयदेवसूरीके वचनसें श्रीदेवभद्राचार्यजीनें श्रीजिनवल्लभ सूरिकों आचार्यपदमें स्थापन किये, छे महिनातक आचार्यपद भोगवके, अंतमें अणशण लेके कालकरके देवलोक गए, इस समय मधुकरा खरतर शाखा निकली ये प्रथम गच्छ भेद भया ॥ ४३ ॥ ※ ॥

॥ ४४ मा ॥ श्रीजिनवल्लभसूरिके पाट ऊपर, श्रीजिनदत्तसूरिः हुए ॥ सो बडा दादाजीके नामसें सबलोकमें प्रशिद्ध भए ॥ इनोंका किंचित् अधिकार लिखता हु ॥ धधूका नाम नगरमें, हुबडगोत्रिय, वाछिगनामें एक मंत्री हुवा, जिसके बाहड देवी नामें अस्त्री, उसकी कूखसें चद्र स्वप्न करके सूचित स। ११३२ जन्म हुआ, तब माता पितायें दश दिनका बहुत उत्सव करके सब स्वजनोंके सामनें सोमचंद्र ऐसा नाम दिया, शुभलक्षणों सूचित पाच धाय माय करके पालीजताथका जब पाच वरषका भया, तब माता पितायें अच्छा पण्डितके पास पढानेंकों बैठाया, बुद्धीकेबलसें थोडा दिनोंमें बहोतसी कला विद्या शीखी, आठ वरपका हुये पीछे गुरूमहाराज के पास उपदेश सुनके वैराग्यकों प्राप्त भया, तब अपना माता पिताकी आग्या लेके स। ११४१ वाचक धर्मदेवगणिःके पास दिक्षा ग्रहण करी, अर्थात् जैन साधु भया, पीछे गुरूकेपास सपूर्ण शास्त्रोंका अभ्यास

